पुराने भाड़ना का क्या करेंगे ?'
उन्हें कूटकर कीचड़ के साथ मग्न कर पलस्तर करेंगे।

—एक बौद्ध कथा

उसे लगा यह बौद्ध-कथा भी गुरुदेव ने उसी के लिए लिख रखी है। तो क्या उसे बम्बई नहीं जाना चाहिए ? वह बैठा यही सोच रहा था। माँ के सामने उसने प्रस्ताव रखकर देख लिया था कि वह उसके साथ बम्बई चले। माँ ने साफ़ कह दिया था कि वह वरकला नहीं छोड़ेगी। वरकला में ऐसी क्या बात थी ? अब तो उसे भी लगा वरकला में कोई बात है।

गुरुदेव का पत्र उसने चौथी बार पढ़ा जैसे गुरुदेव कह रहे हों—गोविन्दन उठ जाग ! गा नूतन राग ! रे अदूरदर्शी उठ मोह त्याग ! नूतन भाव नूतन चाव भर ले मन के झोले में हे वीतराग ! ले नूतन भाग ! गा विहाग !

वह उठकर खड़ा हो गया और धीरे से जड़ी बौद्ध-कथा पढ़ने लगा—एक बार दो बार तीन बार। इस कथा में से भी जैसे हर बार कोई सूत्र पीछे छूट जाता हो। आखिर बीच का सूत्र हाथ लग गया। उसने मन से पूछा यदि चीवर भी एक दिन भाड़न बनना है और भाड़न ने कीचड़ में मग्न होकर पलस्तर में काम आना है तो फिर क्या समूचे मानव-जीवन को इसी दृष्टि से देखना होगा ?

फिर वह गुरुदेव की आत्मकथा इधर-उधर से पन्ने पलटकर पढ़ने लगा। माँ ने आकर टोका बेटा इसे छोड़ दे। जाकर सागर-स्नान कर आ। पर वह न उठा।

वह माँ से कहना चाहता था कि वरकला के जीवन पर पिताजी ने जो प्रभाव डाला उसी का प्रमाण है पिताजी की आत्मकथा। पर उसने यह बात मुँह से न निकाली। वह कहना चाहता था कि वरकला में ऐसी कोई विशेषता अवश्य है जिस पर वह बचपन में मुग्ध रहा।

'वरकला के अटन व्यक्तित्व को पिताजी ने समझा माँ ! उसने साहसपूर्वक कह ही डाला ।

'ठीक होगी यह बात ।' माँ को जैसे अपनी ही बात स्मरण हो 'तुम सागर स्नान कर आओ बेटा !'

वह न उठा । माँ रसोई में काम कर रही थी । बाहर से सागर का जय घोष सुनाई दे रहा था ।

उसे स्मरण हो आया कि एक बार उसने पत्र में पिताजी को लिखा था 'हमारा देश तो इतना विशाल है कि कोई व्यक्ति मात्र वरकला को देखकर समूचे देश का चित्र हृदय में नहीं बिठा सकता ।' इसके उत्तर में गुरुत्व न लिखा था 'तुम्हारी बात के साथ इतना और जोड़ दूँ'— हमारी विशाल जन्मभूमि के वर्तमान स्वरूप की झाँकी देखकर ही कौन इसके महामहिम अतीत की कल्पना जुटा सकता है ?' उसे लगा कि पिताजी ने ठीक ही लिखा था ।

'माँ हमारी जन्मभूमि की जड़ें तो हमारे अतीत में पाताल तक चली गई हैं !' उसने आह्लादमय स्वर में कहा ।

'ऐसी बातें तो तुम्हारे पिताजी रोज ही कहा करते थे ।' माँ को जैसे इस प्रकार की सूक्तियों में कोई रस नहीं रह गया था ।

'हमारा अतीत हमारे वर्तमान के साथ जुड़ा है माँ ! और हमारे वर्तमान से हमारे भविष्य के अंकुर फूट रहे हैं ।'

गोविन्दन की यह बात भी माँ को न छू सकी । 'वह बोली 'नाव इसी गाड़ी से आ रहा होगा । तुम उससे पहले तक सागर-स्नान कर आओ न !'

माँ जैसे पर यथार्थ के धरातल पर थे । जाने वाला चला गया था और अब वह लौटकर नहीं आ सकता था । अब माँ का आग्रह टालना सहज न था । माँ ने उसे कन्धे से पकड़कर उठा लिया था ।

वह स्नान के बाद लौटा तो देखा दास लौट आया । दास फूट-फूट कर रो पड़ा । गोविन्दन भी स्थिर-मन न रह सका । बचपन के मित्रों

के आँसू गने मिलते रहे। माँ ने बड़ी मुश्किल से उन्हें अलग किया और गम्भीर आवाज में कहा "रोने से तो वे लौटकर आने से रहे। सोचो और विचार करो। आगे की बात सोचने वाला ही बुद्धिमान है!"

दास स्नान करने चल दिया। गोबिन्द पिता की आत्मकथा पढ़ने लगा। स्नान के बाद दास लौटा तो माँ ने कहा "भोजन तैयार है!"

"मैं तो कुछ नहीं खाऊँगा माँ! मुझे भूख नहीं!" दास की आवाज में वेदना का स्वर था।

"तुम नहीं खाओगे तो मुझे भी भूख नहीं!" गोबिन्द भी चुप न रह सका।

"अन्न तो किसी से छूटा नहीं बेटा!" माँ ने समझाया "अन्न की स्तुति से ही तो गुरुदेव ने अपनी पुस्तक आरम्भ की है।"

तीनों की आँखें पुस्तक की पाण्डुलिपि पर झुकी थीं—समर्पण-पृष्ठ पर

"अन्नमय है हमारा मन! उसी अन्नमय मन्त्र स्रोत को समर्पित है यह ग्रन्थ।"

ब्रह्मविद्या की दीक्षा देते हुए उद्दालक ने अपने पुत्र श्वेतकेतु से कहा "पन्द्रह दिन तक कुछ मत खाओ।"

पन्द्रह दिन के उपवास के बाद उसने पिता से पूछा "क्या सुनाऊँ?"

पिता ने आज्ञा दी "सौम्य मुझे ऋग् यजु साम के मन्त्र सुनाओ।"

पुत्र ने दुःखित वाणी में कहा "देव क्षमा करें। मैं सभी मन्त्र भूल गया हूँ।"

तदनन्तर पिता के आदेशानुसार श्वेतकेतु ने भोजन किया और सभी मन्त्र उसकी जिह्वा पर उतर आए।

तब पिता ने कहा "सौम्य अन्नमय है हमारा मन। अन्न के अभाव में उसकी गति कहाँ?"

अब दोनों मित्रों को भोजन के लिए बैठने देर न लगी।



# चौदह

गाड़ी जितने वेग से आगे की ओर भागी जा रही थी, गंगाशरण की विचारधारा उतनी ही गति से पीछे, दूर पीछे, वरकला की ओर भाग रही थी।

दास को चुप पाकर गोविन्दन ने कहा, "अब पीछे की बातें छोड़ो, आगे की सोचो।"

दास ने कुछ उत्तर न दिया। वह कुछ इस तरह बैठा था जैसे अगले किसी भी स्टेशन पर उतर सकता हो। एक विचार आता, एक जाता। ऐसी दुविधा में इससे पहले वह कभी नहीं पड़ा था। कभी सोचता, उसका यों बम्बई का टिकट कटाकर गाड़ी में आ बैठना गुरु-परम्परा का अपमान है। गुरु की सब बातें भुलाकर उसने गुरु की महिमा को नीचा गिराया, उस पर बट्टा लगाया। फिर गोविन्दन की बातें याद आतीं। बम्बई की रसमय ध्वनि का जो चित्र गोविन्दन ने बातों ही-बातों में उसे दिखाया था, उसमें कितना आकर्षण था!

गोविन्दन ने उसे कठपुतली बना लिया, जब उसने बताया, 'जहाँ मैं रहता हूँ बम्बई में मरीन ड्राइव पर एक फ्लैट में, वहाँ से सागर का दृश्य बहुत भला लगता है।' गोविन्दन ने यह भी तो कहा था, 'बम्बई में तुम्हारा सितारा एकदम चमक जायगा!' यह समझकर बैठ गया, महमाद की टेक मिट गई।

वह सोचने लगा, गोविन्दन कितना निपुण है! आत्मविश्वास तो

उसकी छुट्टी म है। गोविन्दन ने उसे यह भी तो बताया था कि बम्बई म बड़े-बड़े लोगों से उसको मिलना है जो उसकी प्रशस्ति गाते हैं। उसने अपनी योग्यता का लम्बा चौड़ा हिसाब किताब बताया था अपने सम्बन्ध सूत्रों का मानो पिताल म ठेका लगाया था।

गोविन्दन ने उसका कन्धा झमोड़कर कहा बरकला अपनी जगह रहेगा कहीं चला नहीं जायगा। बम्बई म तुम्हें बरकला की याद नहीं सतायेगी। बम्बई का जादू सिर चढ़ बोलेगा।

गुरुदेव न मुझम जिस आचरण की आशा की थी मैं उससे हट रहा हूँ।

यह तुम्हारा भ्रम है। तुम्हारे अन्दर जो भय भरा हुआ है उसे निकाल दो। मैं कहता हूँ बम्बई म तुम्हारी कला चलेगी। तुम्हें पैसा मिलेगा। पैसा तो जरूरी है।

दुविधा म उलझा-उलझा दास बैठा था जैसे अब भी वह अगले स्टेशन पर नीचे उतर जाने का फैसला कर सकता हो। वह कह सकता था—मुझे तो बरकला ही पसन्द है वहीं लौट जाऊँगा बम्बई नहीं चाहिए। पर गोविन्दन की बातें मुड़ मुड़ मन पर थाप लगा रही थीं—बम्बई की सुख-सुविधा की बातें। बम्बई म नीलू भी तो थी जो किसी विद्यालय म पढ़ाती थी। गोविन्दन को तो विश्वास था एक दिन नीलू को भी फिल्मों में ले आयेंगे। नीलू का आग्रह था फिल्म म काम करने के लिए पिताजी की स्वीकृति चाहिए और पिताजी कभी इसकी अनुमति नहीं दे सकते थे। गोविन्दन का विश्वास था कि जब दास बम्बई से नम्पूतिरिप्पाड को लिखेगा कि नीलू का भविष्य तो फिल्म के साथ जुड़ना ही चाहिए तो वे मान जायेंगे। गोविन्दन इस बात पर हँसता था कि नीलू व्यर्थ ही नतिकता की दलील देती है और उस विद्यालय म अपना समय गँवा रही है जबकि फिल्मों में उसे असीम ख्याति मिल सकती है और अपार दौलत।

क्या सोच रहे हो दास ? गोविन्दन ने उसकी पीठ पर थपकी

दकर कहा तुमम साहस होना चाहिए। हम पिताजी की जीवनी पर फिल्म बनायेंगे। उनकी आत्मकथा छपने भर की देर है। इसके अनुवाद की व्यवस्था बम्बई में कुछ भी मुश्किल नही होगी। अनुवाद निकला नहीं और समझो चर्चा शुरू हो गई। फिर हम इसम पसा लगाने वाले भी ढूंढ ही लेंगे। गुरुन्व का सगीत तुमम अच्छा कौन न्गा ? इस तरह तुम गुरु-परम्परा की कुछ सेवा ही तो करोगे।

"गुरुन्व की यश-महिमा को आगे ले चलने म कुछ कर सकू यह तो मेरा धम है!

यही तो मैं भी सोचता हू। इस काम म इरा भी हमारी सहायता करेगी।

शांत चुपचाप बठा रहा। इरा की महिमा वह सुन चुका था। शांत समत भाव स वह बीच-बीच म गोविन्दन की ओर देख लेता। उसने सोचा गुरुन्व पर जो फिल्म बनेगी उसम नालू को आ ले ही आयेंगे। इरा तो रहेगी ही। साठवा वषगाठ वाला अन्तिम दृश्य ठीक स न्लिान म आफताब-मौसाकी फयाज खाँ अवश्य सहयोग देंगे। बम्बई स बडौदा कौन दूर है! बडौदा स व बम्बई तो आ ही सकेंगे।

तुम्हे देखकर नीलू कितना प्रसन्न होगी शान्त! गोविन्दन मुस्कराया जब भी मिलती है तुम्हारा समाचार अवश्य पूछती है।

शान्त मुस्कराया। इस समय नीलू की स्मृति कितना सुखद था! गुरुन्व की जीवनी की फिल्म की बात तो घाव पर मरहम का काम कर गई। यह सुझाव गोविन्दन के जन्म-जात सस्कारों का प्रताप था। आखिर गोविन्दन पिता का पुत्र निकला। जस की सगा जसे वह फिल्म तयार भी हो गइ। पिता की प्रसिद्धि म गोविन्दन न हाथ बटाया। पुत्र हो तो एसा। पिता-पुत्र म ऐसा ही ताल-मल होना चाहिए। मन-प्राण एक बार झनझना उठ। सब ओर आनन्द से उसकी कल्पना नाच उठी।

डिब्ब म बहुत भीड़ थी। गाडी दनदनाती हुई भागी जा रही थी। बरकला पीछे रह गया था—बहुत पीछे।

गोविन्दन ने इस बात पर सन्तोष प्रकट किया कि करकला के संगीत विद्यालय में त्रिवेन्द्रम् से एक महोदय आ रहे हैं, और जैसा कि नम्बूतिरिप्पाड ने कहा था, चिलावकोर के मधुमाटोला वाली संगीत शाला के लिए भी वे गुरुदेव के एक अन्य शिष्य की सेवाएं प्राप्त कर लेंगे। यह तो संसार है, दास! उसने दास की आँखों में झाँककर कहा, 'एक जाता है, एक आता है। करकला की चिन्ता छोड़ो। तुम्हारे बिना भी करकला की गाड़ी चलेगी। तुम्हारी जरूरत तो बम्बई में है। बम्बई तुम्हारी कला को सलामी देगी।

दास मुस्कराया, 'कला ही जीवन है, गुरुदेव कहा करते थे। कला दूध-गाछ है।'

'तुमने देखा था न, दास!' गोविन्दन ने प्रसंग बदलकर कहा, 'माँ ने मुझे बम्बई आने से रोका नहीं था, उसने तो मेरे इस सुझाव को भी सराहा कि तुम मेरे साथ बम्बई चलो। माँ बहुत समझदार है। वह जानती है पैसा ही गाड़ी का पहिया है। वह तो पिताजी से भी यही बात कहा करती थी। पिताजी जीवन भर आदर्शवादी रहे। क्या मैं झूठ कहता हूँ, दास?' और फिर पैंतरा बदलकर वह बम्बई की प्रशंसा के पुल बाँधने लगा। साथ-साथ वह यह भी कहता जा रहा था कि वहाँ मक्खन-पालिश के बिना तो काम नहीं चलता।

दास फिर किसी सोच में खो गया, जैसे वह अब भी अगले स्टेशन पर उतरकर करकला की गाड़ी पकड़ सकता हो। वह सोच रहा था, मैं तो निर्मोही, मक्खन-पालिश नहीं लगा सकूँगा। फिल्मों में मेरा संगीत कैसे चलेगा? वहाँ तो चटपटी धुनों की ही पूछ है।

'*फिल्मों में लोग खूब पैसा लगाते हैं!*' गोविन्दन मुस्कराया, 'और खूब मुनाफा कमाते हैं। संगीत के बिना फिल्म की गाड़ी नहीं चलती।'

'संगीत!' दास ने नाक भौं चढ़ाकर गर्दन हिलाई। गर्दन तक पहुँचते उसके घुँघराले बाल झूम उठे।

'हाँ हाँ, संगीत!' गोविन्दन ने अपनी बात दोहराई।

गुरुदेव तो कहते थे उस संगीत कहना कला का अपमान है।

'बात-बात में उनकी दुहाई न दो!' गोविन्द जैसे खीझ उठा अपनी बात करो। बरसला पीछे रह गया—बहुत पीछे। दो स्टेशन और। फिर बम्बई की सीमा शुरू हो जायगी। हम विक्टोरिया टर्मिनस पर उतरेंगे। कहते-कहते वह मुस्करा उठा "गुरुदेव तो हम दोनों के गुरु थे। वे अब नहीं रहे। अब यह समझो कि बम्बई में कुछ दिन मुझे ही तुम्हारा गुरु बनना होगा। मैं तुम्हें बताया करूँगा कहाँ ठुमरी और दादरा के गड्ड-मड्ड से कोई चीज उभारता है कैसे टेरा लगाते-लगाते मानो पाताल में उतर जाना है जहाँ हमारे महाकवि रहते हैं—नीचे, बहुत नीचे।

'बहुत नीचे—मराज मन्दर से भी नीचे!" ज्ञान हँस पड़ा।

'पैसा देने वाला हम चाहे जितना नीचे क्यों न ले चले। गोविन्द की आँखें नाच उठीं 'यह भी मसखरा-पालिसी है। हमें पैसा चाहिए। हमसे कोई ऊँचा स्वर लगवाये चाहे नीचा सात पाताल वाला।



# एक

मेरीन ड्राइव को देखकर यह कहना तो कठिन है कि बम्बई किसी समय मछुओं का साधारण-सा गाँव था। हाँ तो मरीन ड्राइव के तीन रंग हैं। एक रंग उषा का है जैसा शृङ्गार से पहले नववधू का होता है। एक रंग दोपहर का है—न ओस न चमक जाने क्या ऊधना सा रहता है। एक रंग साँझ का है जिसमें इन्द्रधनुष के सातों रंग घुल जाते हैं। यहाँ की उषा है किसी मौजी की मलक-सी दोपहर विराम सी और साँझ एकदम विलम्बित लय-सी। साँझ का निखरा हुआ रंग ही मरीन ड्राइव का सच्चा रंग है।

जहाँ मरीन ड्राइव की गगनचुम्बी अट्टालिकाएँ सागर के साथ-साथ चली गई हैं वहाँ कभी सागर ठाठें मारता था। यह सब भूमि सागर से छीन ली गई।

मरीन ड्राइव से आरम्भ होने वाला यह पत्थर और सीमेण्ट का रास्ता एक लम्बी भुजा के समान सागर के भीतर तक चला गया है जैसे माँ अपने बच्चों को पास बुला रही हो। इसका अंतिम सिरा है नरीमान पॉइण्ट। नरीमान का सपना था कि एक दिन इस पाषाणी भुजा को बालाबार से मिलाकर इसके उत्तर-पूर्वी भाग का जल निकाल लिया जाय और फिर इस समतल भूमि का रूप दे दिया जाय। फिर तो हम यहाँ मरीन ड्राइव की अट्टालिकाओं से भी ऊँचे भवन बनते देखेंगे और सोचेंगे मनुष्य चाहे तो क्या नहीं कर सकता! बम्बई तो इसी

प्रकार फलती चली गई है फल रही है—नई-नई बस्तियों के रूप में नये-नये उप-नगरों का चेहरा मुहरा लेकर। पूरा नगर एक विराट् बर गद के सदृश है जिसकी हर छोटी-बड़ी शाखा एक-दूसरी पर बाजी ले जाने को हाथ-पैर मार रही हो।

नरीमान-पाइंट पर बैठे-बैठे गोविन्दन ने कहा वह रहा उस ऊँची अट्टालिका में हमारा फ्लैट। उससे सातवें फ्लैट छोड़कर रहती है इरा। कल उसका जन्म दिन है। तुम भी चलना मेरे साथ।

तुम कह रहे थे 'माँग का सिन्दूर' में माँ की पृष्ठ भूमि में काम किया है इरा ने। दास मुस्कराया।

इरा की अपनी माँग में सिन्दूर नहीं पड़ा। गोविन्दन ने आँखें नचाईं वह माँ नहीं है पर ममता के अभिनय में वह गोद में दूध पिलाने वालियों को भी पीछे छोड़ गई। हम आज दूसरे शो में यह पिक्चर देखने चलेंगे।

दास कुछ न बोला। वह बड़े ध्यान से उन युवतियों को देखने लगा जो अभी अभी एक युवक के साथ आकर खड़ी हो गई थीं।

फिर एक अधेड़ जोड़ा आ निकला। साथ थी उसकी कन्या जूड़े पर दवन फूल खोंसे।

तीनों कन्याएँ घुल मिलकर गप शप करने लगीं मानो वे चिर-परिचिता हों।

गोविन्दन ने दास के कान में कहा यह दवन फूल वाली लड़की हु-ब-हू इरा से मिलती है—वही चेहरा मुहरा वही उठान।

मैं तो यह नहीं कह सकता। दास मुस्कराया 'मुझे तो इरा से मिलाया नहीं।

कल तुम उससे मिलोगे मेरे ठाठ से। गोविन्दन हँस पड़ा और देखो माँग का सिन्दूर तो आज तुम देख ही लो। शायद वह पूछ बैठे। और देखो इरा से मिलने पर कोई कच्ची-पक्की बात न कह बैठना।

सूर्य सागर में डूब रहा था। सागर की लहरें नरीमान प्वाइंट से टकरा रही थीं मानो डूबते सूर्य की सुनहरी घेरेदार घघरिया पहन नीलवर्ण लहरों ने भी किसी नृत्य-मुद्रा में गोविन्द की बात दोहरा दी—हाँ-हाँ, कोई कच्ची-पक्की बात न कह बैठना।

वह तीनों कन्याओं की ओर मुड़-मुड़ देख लेता और सोचता इनकी माँग में भी सिन्दूर पड़ेगा। ये भी माँ बनेंगी; शिशु के लिए दूध उतरेगा। उसकी कल्पना में कलकत्ता घूम गया। वहाँ भी सागर-तट पर सूर्य डूब रहा होगा। वहाँ भी लाल चट्टानों से खेलती लहरों ने सुनहरी घघरिया पहनी होगी। इसी प्रकार लहरें उचक-उचककर कलकत्ता के देवता जगन्नाथ स्वामी के दर्शन लाभ की इच्छुक-सी दीखती होंगी।

गोविन्द श्याम वर्ण और इकहरे शरीर का युवक था। मुस्कराता बात करता तो गहरी भवों के नीचे से उसकी बड़ी-बड़ी आँखें उसकी प्रतिभा का नाम उछालती-सी लगतीं। उसे कभी-कभी इस बात का ध्यान अवश्य आता कि उसका कद ऊँचा क्यों न हुआ। पिताजी तो खूब कद के निकलते हुए थे पर वह पिता पर नहीं माँ पर था।

नाग लम्बा था मानो मूर्तिकार ने ऊँची चट्टान चुनकर उसकी आकृति गढ़ी हो। लम्बे हाथ, बड़ा सिर, चौड़ा माथा। वह कलकत्ता के वेष में था—कमर में घुटनों तक धोती, खुली आस्तीनों का कुर्ता, कन्धों पर सुनहरी किनारी वाला पटका। गोविन्द के समान पैंट और बुशकोट पहनने का वह शौक़ीन न था। उसके मुख पर मुस्कान खिल रही थी—देश के कुम्भ में घिरे घट के सद्भाव और स्वागतम् भाव-सी।

तीनों कन्याएँ सूर्य की डूबती किरणों में स्वर्ण मूर्तियों-सी लग रही थीं। वह युवक एक ओर को हटकर प्रकट आदेश के भाव किसी ग़लत पते वाले लिफ़ाफ़े जैसे प्रसंग पर जल्दी-जल्दी ज़बान चला रहा था मानो उन लिफ़ाफ़ों की सही मंज़िल पर पहुँचने की कोई आशा न हो।

गोविन्द बोला, "बम्बई में मुझे कम जूझना पड़ा। बहुत दिन तक फ़ुटपाथ पर सोता। फिर नौकरी मिली। और दादर का मोरी

मैं मरीन ड्राइव के फ्लैट में आने की कहानी तुम सुनोगे तो मेरे साहस और परिश्रम को अवश्य सराहोगे।

इस हिसाब से तो मैं भाग्यशाली हूँ। दास मुस्कराया 'मैं तो कलकत्ता से सीधा मरीन ड्राइव के फ्लैट में ही चला आया।'

एक बात यह भी तो है। मुझे इरा से मिलने में अनेक दिन लग गए थे। तुम धन्य हो यानी बम्बई आने के तीसरे ही दिन इरा से मिल लोगे। गोविन्दन हँस पड़ा। बस इरा के सामने कोई कच्ची-पक्की बात न कह बैठना। यह भी मत पूछना कि उसके सपनों के सूटकेस में क्या क्या घास-सीपियाँ खोई पड़ी हैं।

तुम कहते हो तो बोलूँगा ही नहीं। केवल मुस्कराकर ही उसे देखता रह जाऊँगा। मैं ऐसा ही करूँगा, बोलूँगा ही नहीं। और दास की कल्पना में जनार्दन स्वामी के मंदिर का सुनहरा कलश घूम गया जो आकाश में लटकता-सा लगता था जैसे मन्दिर की घण्टियों की आवाज बराबर कान में पड़ रही हो। देवता का दर्शन-लाभ करने वाले यात्री जैसे सीढ़ियाँ चढ़कर मन्दिर को जा रहे हों। उसकी आँखें खुल गईं जैसे नींद से जागकर उसने पूछा 'इरा का जन्म यहीं बम्बई का है?'

'यहाँ का नहीं, हैदराबाद का।' यह कहकर गोविन्दन कल्पना में पत्नी उन कन्याओं की ओर देखने लगा जिनके विचार मिट्टी में दबे बीजों से जमे नवजात अंकुरों-से थे।

दास की आँखों में वरकला के घर घूम गए—कैसे वे कुम्भा के बीच मुस्कराते घर, नवजात बछड़ों को प्यार से चाटती गौएँ, पकने को लटकाए केला के गुच्छे, धूप में सूखने को फैलाई काली मिर्च, काजू के भूरे छिलके वाले ढेर, जो बम्बई तक आ पहुँचते थे और जिन्हें डालडा में तलकर और नमक लगाकर बम्बई के धनजौरी और ईरानी रेस्तोराँ में परोसा जाता था। वरकला के किसी भी घर की विशेषता थी ताजा दोसे की गरम-गरम सुगन्ध। गोविन्दन ने उसके कन्धे पर

हाथ रखकर कहा, 'कमाल हो जाय, यदि हमारी नीलू भी इस समय घर पर निकले ! कल तो नहीं परसों उससे मिलने चलेंगे।'

श्वेत फूल वाली रूपसी दोनों युवतियों के बीच खड़ी चौखटे में जड़ी तस्वीर-सी लग रही थी। उसे देखकर राम की आँखों में पिता की बनाई मान मूर्ति घूम गई। यह भी माँ बनेगी उसने सोचा—इसका दूध भी उतरेगा।

तीनों कन्याएँ किसी बात पर हँसकर दोहरी हो-हो गईं। गोविन्दन बोला 'तुम्हें देखकर नीलू कितनी प्रसन्न होगी !'

'और इरा अप्रसन्न होगी ?'

'परिचय की बात है। नीलू अपनी जो है।'

'और इरा ?'

'फिर वही कच्ची-पक्की बात ! पूछ तो रहे हो पर इसका भाव तुम नहीं समझते !' गोविन्दन मुस्कराया 'मैं तुम्हें अहल्या की माँ से भी मिलाऊँगा।'

'और अहल्या से नहीं ?'

'फिर कच्ची-पक्की बात ! हाँ तो अहल्या की माँ आज भी उसी खोली में रहती है—उस खोली से तीसरी खोली में जहाँ कभी मैं रहता था।'

इस बार कई तीर्थयात्रियों पर आए और चले गए। अधेड़ ...... उन युवकों से बातें किए जा रहा था मानो वे अपनी कन्या के लिए वर पा गए हों। और उधर तीनों कन्याएँ मुस्कान के नीलम-मोती बिखेर रही थीं।

पिताजी हमें सत्य के लिए छोड़ गए ! गोविन्दन ने दार्शनिक-सी आवाज में कहा 'अब तो वे अपनी आत्म-कथा में ही जीवित रहेंगे। मलयालम में छप जाने पर हम इसे हिन्दी में भी छपवायेंगे। पिताजी का दर्द तो बढ़ना ही चाहिए।'

"क्या उनका हिन्दी नहीं बन सकता ?

क्यों नहीं। पर रुपया कौन लगाये? देखेंगे—जो भी बन पड़ेगा करेंगे।"

गुरुदेव तो ग्राबारा जन्म लेंगे बरकला के मधुमाटोला में।' दास ने करुणा भरी आवाज में कहा 'चिट्ठी में लिखी बातें झूठ तो नहीं हो सकती। तुम उन्हें उतना नहीं जान पाए जितना मैं!

गोविन्दन ने आँखों में व्यंग्य-सा चमकाकर कहा सुना नहीं था अँधेरी से लौटते समय रेल में हमारे पास बैठा युवक क्या गा रहा था! और वह गुनगुनाने लगा—

"अगले वक्तों के हैं ये लोग इन्हें कुछ न कहो!'

दास के लिए इस विचार से सहमत होना सहज न था। गुरुदेव की बातें रह रहकर उसे याद आ रही थीं। उनकी कला उनकी सहृदयता उनकी लेखनी में समन्वय की भावना। इनका संगम ही तो थी गुरुदेव की आत्मकथा। गुरुदेव की चिट्ठी को आत्मकथा का उपसंहार बनाने की बात भी नम्पूतिरिप्पाड को समय पर सूझी।

तुम मेरे साथ आ गए यह तुमने बुद्धिमानी का काम किया। गोविन्दन मुस्कराया "अब देखो हम बम्बई को किस तरह उँगलियों पर नचाते हैं। हम एक नहीं दो हैं। नहीं हम दो नहीं एक हैं। मुम्बादेवी हम पर दयालु होगी! जन्मभूमि—नहीं नहीं जहाँ मनुष्य का जन्म होता है। जन्मभूमि तो सारा देश है। सप्त-कोटि भुजाएँ उठाकर जन्मभूमि अपनी सन्तान को प्यार करती है।

दास कुछ न बोला। उसे लगा गोविन्दन ठीक कह रहा है। जन्मभूमि में तो सात लाख गाँव थे। उसमें तो शत-शत नगर उपनगर थे। जंगल पहाड़ मैदान थे नदी-माताओं के प्रिय शत-शत जनपद थे। ऐसी जन्मभूमि से तो जितना प्यार किया जाय कम था।

'इरावती को इस बार तुम मातृभूमि भेंट करना दास!

कहीं यह भी कच्ची-पक्की बात तो नहीं होगी?

अरे नहीं दास! और गोविन्दन ने प्रसंग बदलकर कहा कल

ऐड्रेस और एग्ज़िट ! गोविन्दन जल्दी जल्दी कह गया और फिर उसने इस बात की ज़रा भी परवाह न करते हुए कि शंखधरन उसकी बात समझ भी गया या नहीं दूर से एक कार का उस कोठी के अहाते में घुसते देखकर कहा लो वह आ गया !

शंखधरन ने केवल इतना ही देखा कि एक कार उस कोठी के अहाते में प्रवेश कर रही है। उसने दबे स्वर में पूछा वह कौन ?

'मेरा होने वाला फाइनान्सर मनोज सान्याल ! गोविन्दन ने खुशी से उछलकर कहा और वह शंखधरन को खींचकर कोठी में ले गया।

भीतर बहुत प्रकाश था—हाई सोसाइटी का चमत्कारमय सौन्दर्य इन्द्र का अखाड़ा।

इरावती ने दूर से गोविन्दन को देखा तो वह लपककर उसके पास आ गई।

'सिमकयूज़ माई लेट एराइवल !

चलो लेट हो सही आ तो गए ! इरावती मुस्कराई।

ये हैं गुरुदेव कृष्णम् के शिष्य भगीनाचार्य शंखधरन। उसने परिचय कराया 'यह आपके लिए एक भेंट लाये हैं।

शंख ने वह डिब्बा इरावती के हाथ में दे दिया।

इसमें क्या है ?

उत्तर में शंख केवल मुस्करा दिया।

खोलकर देखिए न ! गोविन्दन ने हँसकर कहा डु यू माई डैल्फ यू ? उसने डिब्बा ले लिया और उसमें से चमचमाती मूर्ति निकाल कर इरावती के हाथ में थमा दी।

'पुञ्जिया ! इरावती मुस्कान बिखेरती हुई बोली किसने बनाई यह मूर्ति शंखधरनजी ?

शंख दोबारा मुस्कराया और मुँह से कुछ न बोला।

तीन-चार युवक और एक अधेड़ आयु का व्यक्ति आकर इरावती के पास खड़े हो गए और मुग्ध दृष्टि से इस मूर्ति की ओर देखने लगे।

'आप हैं श्री मनोज सान्याल!' गोविन्दन ने परिचय कराया।

नलधरन ने हाथ जोड़ लिए। मुँह से कुछ न बोला, खड़ा मुस्कराता रहा। अब वह मूर्ति सान्याल के हाथ में थी। उसने कहा, 'नलधरनजी, क्या इरा के मन में माँ बनने की भावना जगाने के लिए ही यह मूर्ति चुनी?'

सान्याल के व्यंग्य का इरा ने कोई उत्तर न दिया।

इरा को मूर्ति देते हुए सान्याल खिलखिलाकर हँस पड़ा, 'आगे हो चाहे पीछे, माँ बने बिना स्त्री का छुटकारा नहीं।'

'कुछ आप भी कहिए न नलधरनजी!' इरा ने आग्रह किया।

'मैं अचानक ही संगीताचार्य बन गया जब कि हमारे परिवार की परम्परा के अनुसार तो मुझे मूर्तिकार ही बनना चाहिए था। यह मूर्ति मेरे पिताजी की कलाकृति है।'

बैरे बड़ी-बड़ी प्लेटों में काजू, किशमिश और बादाम की गिरियाँ लिए घूम रहे थे। किसी के पास चाय और ऑरेंज था।

'आप क्या लेंगे नलधरनजी?' इरावती मुस्कराई और फिर उसने खुद ही फैसला किया, 'काफी लेंगे आप! अच्छा काफी मँगवाती हूँ।'

'हमारे लिए काफी उधर भिजवा दीजिए—उस कोने में!' यह कहते हुए गोविन्दन नलधरन को एक कोने की तरफ ले गया।

पार्टी कोठी के सामने हरे लॉन में हो रही थी। कनातें तानकर सुन्दर मण्डप प्रस्तुत किया गया था। मण्डप में मंच और स्टेज बनाई गई थी।

कॉफी आई तो साथ में काजू की प्लेट भी थी।

सहसा रंगभूमि के पर्दे के पीछे से घुँघरुओं की आवाज उठती हुई आई। नीनू नाच रही थी। नीनू को देखकर दोनों मित्र चकित रह गए। गोविन्दन बोला, 'लगता है नीनू हमसे भी पहले आई।'

नीनू नाच रही थी जैसे लोक-कथा की राजकुमारी सौ साल की नींद से जाग उठी हो। जब वह रंगमंच पर नाचते-नाचते बैठ जाती और दोनों हाथ ऊपर उठाकर उँगलियाँ मिलाती-फैलाती तो लगता,

थमन फिर रहा है।

नीलू या नाच रही थी जस किसी नदी को पहली बार पहाड़ों ने रास्ता दे दिया हो। घुंघरू यों बज रहे थे जस नदी का रास्ता प्रारम्भ विश्वास और भरोसे की डगर बन गया हो।

जानते हो इरावती ने मुझे बताया था उसकी माँ बिलकुल नहीं चाहती कि वह ऐक्ट्रेस बने क्योंकि ऐक्ट्रेस बनने के लिए तो उसकी माँ ने बड़ी लड़की को पहले ही तयार कर रखा था। और फिर बड़ी बहन मर गई! कहते-कहते गोबिन्द रुक गया।

ओह! कसे मर गई?

बस मर गई, जसे हर कोई मरता है।

तो फिर इरावती ऐक्ट्रेस कसे बन गई?

*यह मत पूछो दाख! खर छोड़ो नीलू का नाच देखो।*

नीलू नाच रही थी—नीली-पीली हरी रोशनियों की किन्नरी! पिछले पर्दे पर बादलों के घिर आने का दृश्य प्रस्तुत किया गया। फिर बहुत सी लड़कियाँ एक साथ आई। वे सब इन्द्र-पूजा नृत्य कर रही थीं। उनमें इरावती भी थी और वह बिलकुल अलग नजर आ रही थी। उसके घूँघट का अन्दाज दूसरी लड़कियों से बिलकुल अलग था। मंच के एक ओर गायक और वाद्य बैठे गीत का स्वर उभार रहे थ।

गोबिन्द ने नाच का कन्धा झँझोड़कर कहा 'देख रहे हो न! इरावती सबसे अलग नजर आ रही है न! उसकी आँखों में सचाई का काजल चमक रहा है। उसकी भवों की तीखी रेखाएँ अपनी पवित्रता की कथा सुना रही हैं। ऐसा प्रतीत होता है स्वयं धरती नाच रही है धरती की आत्मा नाच रही है।

रोशनियाँ बदलती गई—रंग बिरंगी रोशनियाँ। फिर कुछ छोकरे आए—गाँव के छोकरे। राजस्थान की तरफ का लिबास प्रतीत होता था। लड़कियाँ एक तरफ को भाग गई और वे फिर आ निकलीं। एक-एक लड़के के साथ एक-एक लड़की मानो राधा और कन्हैया की जोड़ी बनी

नाच रहा थी। एक विशेष ताल था जिस पर इन्द्र-पूजा नृत्य हो रहा था और इरा अलग नजर आ रही थी।

सात वृक्षों की टहनियाँ लाई गई सात प्रकार का अन्न लाया गया और अब गाँव की छोकरियाँ इन्द्र-पूजा नृत्य की चरम सीमा प्रदर्शित कर रहा थीं। इरावती की देह-लता मानो किसी वृक्ष की टहनी के सदृश ही झुक झुक जाती थी। उसकी आँखें पहले से बडी प्रतीत हो रही थीं, उनमें काजल के डोरे जैसे मुँह से बोल रहे थे मानो वह स्वयं धरती हो—हरीतिमा की प्रतीक। तभी तो उसने हरे वस्त्र पहन रखे थे।

फिर सहसा नाच बन्द हो गया। रंगभूमि पर पर्दा गिर गया।

अब उत्सव स्थल की पार्टी के अतिथि एक एक करके जा रहे थे। इरावती सबको विदा दे रही थी।

जब सब अतिथि चले गए, तो इरावती नीलू के साथ उस अंधेरे कोने में बैठे गोविन्दन और रामचरन के पास आकर बोली "मैं काफ़ी का ऑर्डर देकर आई हूँ। काजू की प्लेट भी आ रही है। मैं तो कुछ भी खा-पी नहीं सकी अब तक।"

नीलू बोली "बम्बई में तुम्हारा संगीत चमकेगा।"

नीलू और इरा प्रसन्न मुद्रा में बैठी थीं। इरा हरे वस्त्रों में सज रही थी। उसके अपार सौन्दर्य पर राम मुग्ध हो गया।

राम की आँखें उसी पर गड़ी थीं। वह लजा गई। गोविन्दन ने इस स्थिति पर व्यंग्य-सा कसते हुए कहा "बालज़ाक ने एक स्थल पर कहा है संसार में सबसे सुन्दर तीन चीजें हैं—खुली पाल वाला जलयान, सरपट दौड़ता घोड़ा और नाचती हुई नारी।"

नीलू हँस पड़ी "यह मेरे नृत्य की प्रशंसा है या इरा का भाव मुग्ध की!"

राम इस हँसी में भी गम्भीर रहा।

इरा बोली "आपको कैसा लगा मेरा नृत्य रामचरनजी?"



# तीन

सामने वाले फ्लैट की बुढ़िया पड़ोसिन का मधुर व्यवहार न मिला होता तो घबराकर वहाँ से भाग निकला होता। तब वह वरकला पहुँचकर ही दम लेता। कभी वह मराठी कहावत का हवाला देती— देवा ची करनी आणि नारियळ पाणी! [देवता का प्रताप है कि नारियल के भीतर जल पैदा होता है।] संसार में लोगों को वैसे ही रहना चाहिए—नारियल के दूध के समान! कभी वह हँसकर कहती— 'भज कलदारम् भज कलदारम् भज कलदारम् मूढ़मते! [कलदार को भज ले, कलदार को भज ले, कलदार को भज ले मूढ़ मति!] 'शंकराचार्य यहाँ बम्बई में आ जाते बेटा, तो वे कभी यह न कहते— भज गोविन्दम् भज गोविन्दम् भज गोविन्दम् मूढ़मते! बुढ़िया पड़ोसिन हाथ हिलाकर, आँखें नचाकर कहती, 'बम्बई में तो चाँदी के रुपये का राज है। कलदार चाहिए कलदार, जैसे भी मिले। कलदार बिना बम्बई बेकार है। यहाँ कलदार का ब्याह होता है, कलदार ही बच्चे-कच्चे पैदा करता है। कलदार ही बम्बई का जहाज है।

गोविन्दन भी बुढ़िया पड़ोसिन के स्वर में स्वर मिलाता, यह बात भी तो सुनाओ न माँ! कहीं—जेब में कलदार हो, तो बम्बई का मवाली भी सेठ जी बोलो बोलता है—हम बड़ गली लग बाजार का रास्ता किधर?

सो तो ठीक ही है बेटा! झूठ बात नहीं।" माँ दोनों हाथ

आकाश की ओर उठाकर मानो बम्बई के देवताओं का ध्यान धरती हुई कहती "कलदार न हो जेब में तो बम्बई रोनी सूरत बनाकर कहती है—दूल्हा-दुलहन सावधान घर में नहीं एक पायली धान।"

दास विचित्र वीणा पर अभ्यास करने लगता, तो कमरे से निकल कर अहल्या की माँ कहती "तेरे कण्ठ में तो सरस्वती विराजमान है दास! तेरी गाँठ में लक्ष्मी का निवास होकर रहेगा। फिर तो ठनठना ठन चले आयेंगे कलदार-ही-कलदार!"

गोविन्दन कहता "बम्बई का यह मौसम भी कितना विचित्र है! धूप निकलती है तो पूरी तरह खुलकर। और फिर ऐसा भी होता है कि घर से निकले आधा घण्टा भी नहीं हुआ कि रास्ते में ही वर्षा घेर लेती है।"

खिड़की में खड़े होकर वे बाहर की ओर देखते तो सामने से उठती हुई घटा ऐसी लगती जैसे किसी ने आकाश पर गोट लगा दी हो। जब मूसलाधार वर्षा होने लगती तो इस गोट का कहीं पता भी न चलता।

"बम्बई के बादल तो हाथियों की तरह हैं!" अहल्या की माँ ने एक दिन सवेरे-सवेरे ज्ञान बघारा "अपनी अपनी सूँड में सागर का पानी भरकर उँडेल डालते हैं ये हाथी!" और वह खिड़की से सागर की ओर देखती रह गई।

"यह उपमा तो सचाई से परे है माँ!" गोविन्दन ने हँसकर कहा "मैं जानता हूँ। मैं केरल का रहने वाला हूँ जहाँ सागर भी है और जंगल भी जिसमें हाथी झुंड बाँधकर विचरते हैं। सागर के किनारे आना तो दूर रहा, हाथी तो सागर की आवाज़ से भी वैसे ही डरता है जैसे आग से!"

दास ने अपनी ही हाँकी "तुम्हें याद है गोविन्दन! जब हम बच्चे थे तो बादलों की गरज सुनकर यही सोचा करते थे कि बादल अपने घरों में चक्कियाँ पीस रहे हैं।"

"बादलों की आवाज़ तो आज भी वैसी है!" अहल्या की माँ कह

उठी, "हम ही अब बच्चे नहीं रहे। अभी एक महीना और रहेगा वर्षा का ज़ोर बम्बई में। फिर आयेगी नारियल पूर्णिमा! सुन बेटा गोविन्दन! और तुम भी सुनो, बेटा दास! नारियल पूर्णिमा को मेरे संग मन्दिर चलना।

"ये मन्दिर हम नहीं छोड़ेंगे!" गोविन्दन ने विचित्र-सा मुँह बना कर कहा। "वरकला में तो एक जनार्दन स्वामी का ही मन्दिर था, यहाँ बम्बई में तो मन्दिरों की गिनती करना कठिन है।

"ये नास्तिकों जैसी बातें मुझे अच्छी नहीं लगतीं बेटा! तुम मत जाना। मैं दास को तो ले जाऊँगी अपने साथ मन्दिर में देव-दर्शन कराने! मन्दिर में देव-दर्शन करके हम सागर-पूजा को चलेंगे।

"सागर-पूजा में क्या होता है?" दासचरन की उत्सुकता सजग हो उठी।

माँ को जैसे श्रोता मिल गया हो। गोविन्दन खेल कर रहा था। दासचरन खिड़की में खड़ा था। माँ ने पास आकर सागर-पूजा का चित्र उभारा, "बड़े आराम से फूलों की दोन में रखकर अपना नारियल सागर की लहरों पर छोड़ते हैं बेटा!" माँ ने आँखें नचाकर कहा।

"लहरों पर फूल और नारियल डोलते-तरते होंगे!" दास ने रस विभोर होकर कहा, "जैसे वीणा के तारों पर किसी रागिनी के स्वर डोलते-तरते हैं।"

माँ ने नारियल-पूर्णिमा के दृश्य में थोड़ा और रंग भर दिया, "सागर के किनारे खड़े मछुवे भी वह नारियल चढ़ाकर याद कर लेते हैं।"

गोविन्दन बैठा खेल बनाता रहा। वह जानता था कि सावन की पूर्णिमा नारियल-पूर्णिमा के नाम से मनाई जाती है। यह त्योहार वर्षा समाप्ति का प्रतीक था। उस दिन से मछुवों के लिए अच्छा मौसम आरम्भ होता था। उस दिन से सागर-तट के साथ-साथ चलने वाली स्टीमर सर्विस, जो वर्षा के कारण रुक जाती थी, फिर से आरम्भ हो

पानी। सेव करते-करते गोविन्दन बोला "बहुत से लोगों का विचार है कि प्रारम्भ में नारियल-पूर्णिमा मछुवों का त्योहार था। प्राचीन काल में तो सागर-पूजा करते समय बड़े-बड़े सौदागर नारियल पर सोना मढ़वाकर भेंट दिया करते थे और वह मछुवा भाग्यवान होता था, जिसके हाथ पड़ जाता था यह स्वर्ण-मण्डित नारियल।

"अब तो वैसे धनी मानो नहीं रहे बेटा!" माँ ने ठण्डी साँस भर कर कहा।

गोविन्दन बोला तुम्हें यह मालूम नहीं होगा माँ कि नारियल पूर्णिमा के दिन ही पड़ता है रक्षा-बन्धन!

इतने में अहल्या भी चली आई "मैं तो इस बार अपने भैया को भी राखी बाँधूँगी।

"एक कलदार से ज्यादा नहीं मिलेगा। गोविन्दन हँस पड़ा, "मजा तो यह है कि नारियल-पूर्णिमा में नारियल डालकर बनाया हुआ भात भी खिलाना पड़ेगा।

'वह तो चाहे आज भी खा लो। माँ के मुख की झुर्रियाँ भी मानो मुस्करा उठीं और ठण्डी साँस भरकर बोली 'मँहगाई तो पहले से भी बढ़ गई, बेटा! टैक्स भी तो घटने के स्थान पर उलटा बढ़ रहे हैं।

इसमें क्या मन्दिर का देवता कुछ नहीं बोल सकता माँ? गोविन्दन हँस पड़ा देवता कहाँ हैं? वे तो सब सागर में डूब गए जैसे स्टीमर डूब जाते हैं तूफान आने पर!

नारियल-पूर्णिमा से चलते-चलते बात मँहगाई तक आ पहुँचेगी यह तो कोई नहीं जानता था।

अहल्या को एक काम बताकर माँ ने कमरे में भेज दिया और हाथ उठाकर बोली 'हे भगवान्, वह दिन जल्दी लाओ जब अहल्या की डोली उठे और गाजे-बाजे के साथ मुलवट पर नारियल तोड़ा जाए।

अच्छा तो अब समझा उस गीत का क्या भाव है जो अहल्या गाया करती है! गोविन्दन ने गम्भीर होकर कहा 'वही गीत—लहर

में आनन्द से रहती है कन्या ससुराल जाने लगती है तो नारियल टूट जाता है।

गीत में नारियल के टूटने से लड़की के रोने का भाव है बेटा ! माँ ने खड़े-खड़े बाँहे फैलाकर कहा 'इस मँहगाई में अहल्या का विवाह कैसे हो ? पुण्य की जड़ हरी होगी। वह शुभ दिन आयेगा जब अहल्या की डोली उठेगी और रास्ते रास्ते हर नुक्कड़ पर नारियल तोड़ा जायगा इससे भूत प्रेत का भय जाता रहता है।

सहसा बादल घिर आए। एक-दो बार बादल गरजा तो माँ ने कहा ऊपर वाली बुढ़िया चने की दाल दल रही है।

गोविन्दन को हँसी आ गई 'यह क्यों नहीं कहती माँ कि भगवान् चने चबा रहा है या हमारे साथ भगवान् भी हँस रहा है। और फिर उसने दास की ओर आँखें नचाकर कहा चने की दाल दलते हैं तो भरड भरड की आवाज निकलती है। ऊपर वाली बुढ़िया के रूप में चने की दाल दलती बादलों की माँ की कल्पना भी उतनी ही अटपटी है जितनी हमारी उपमा कि बादल चटाइयाँ घसीट रहे हैं।

बाहर मूसलाधार वर्षा आरम्भ हो गई। बीच-बीच मे बिजली चमक जाती।

माँ बोली अब तो तुम लोग दिन भर के लिए यहीं कैद हो गए समझो।

दास के मुख पर चिन्ता की रेखाएं दिखाई दीं। वह यही सोच रहा था—मैं टूयूशन करने कैसे जाऊंगा ?

इतने में अहल्या ने पास आकर कहा 'गोविन्दन भया मेरा एक काम नहीं करेंगे ?

ऐसा भी क्या काम है ?

'मेरी सहेली है प्रभाती वह एक्स्ट्रा नहीं बनना चाहती। आप उसे एक्ट्रेस बनवा दें।



# चार

मालाबार हिल पर रहते थे नटवर देसाई, जिनकी सुपुत्री उर्वशी का विवाह जयन्त रावल के साथ हुआ था। पर अपने पति की अनुपस्थिति में उर्वशी अपने पिता के घर पर ही रहती थी। सागर के किनारे थी यह कोठी।

उर्वशी की ट्यूशन गोविन्दन ने इरावती से कहकर दिलाई थी। दासधरन को उसने समझा दिया था कि इस प्रकार की लड़कियाँ संगीत में वैसे ही रुचि रखती हैं, जैसे लिपस्टिक लगाती हैं। बस कुछ राग रागिनियों के नाम आ जायँ, एक-आध राग का आलाप सुना सकें वैसे ही जैसे अपने ड्राइंगरूम के पर्दों का रंग दिखाती हैं और अपने टेस्ट की डींग मारती हैं। 'यमुना सुलोचना और इला—ऐसी-ऐसी कई लड़कियाँ लम्बी क्यू में खड़ी हो रही हैं! उसने हँसकर कहा था पर सवाल तो यह है अधिक-से अधिक कलदार कौन देती है! अभी तुम उर्वशी को संगीत सिखाना आरम्भ करो। संगीत तो वह क्या सीखेगी आगे चलकर तुम्हारे संगीत की पट्रन अवश्य सिद्ध हो सकती है।

उर्वशी ने दासधरन के सम्मुख पहले ही दिन अपने व्यक्तित्व का पूरा परिचय दे डाला मेरी कल्पना में सहगल आज भी जीवित है। लोग कहते हैं अधिक मदिरा-पान के कारण उसकी मृत्यु हुई मैं कहती हूँ सहगल के अन्दर जो आग थी वह उसी में जल मरा। हाँ उसका संगीत नहीं मरा कभी मर भी नहीं सकता।

इसके उत्तर में दासपरन ने उदास-सा मुँह बना लिया।

उसने एक अल्बम में बहुत से फिल्म-स्टारों और दूसरे कलाकारों के फोटो लगा रखे थे। सहगल के चित्र के नीचे उसने ये शब्द लिखकर अपनी सूझ-बूझ का परिचय देने का प्रयत्न किया था

Time goes you say? Ah no
Alas time stays, we go!
[तुम कहते हो
समय बीत जाता है
पर नहीं
अफसोस, कि बीत जाते हैं हम
समय नहीं।]

फिर उसने अपनी डायरी से एक नीग्रो गीत का रूपांतर पढ़कर सुनाया

यदि तुमसे कोई पूछे—
कि यह गीत किसने बनाया?
केवल इतना कहना—
कि वह एक काला किसान था।
दुःख के नीले रंग में रंगा
और उसका कोई घर नहीं था
उसका कोई घर नहीं था!

डायरी में सामने वाले पन्ने पर फ्रांस के एक लोकगीत का उल्लेख था

न कोई नदी है बिना मछलियों के!
न कोई पहाड़ बिना घाटियों के!
न कोई बसन्त बिना नीलोफरों के!
न कोई प्रेमी बिना प्रेयसी के!

इन्हें देखकर दासपरन मुस्कराकर रह गया और फिर उसने आँखें

कष्ट हैं।

इसीलिए तो यह पिक्चर बनाई जा रही है।

पिक्चर का नाम क्या होगा?'

'विष मन्थन!'

शरतचन्द्र ने बड़े ध्यान से उर्वशी की ओर देखा, अमृत-मन्थन तो सुना था यह विष मन्थन क्या हुआ?

न सागर मन्थन कहने से बात बनती है न अमृत-मन्थन से! कहते-कहते उर्वशी हँस पड़ी और कहानी पर अभी मैं काम कर रही हूँ। सागर के साथ मेरा सम्बन्ध कोई नया नहीं है। गोविन्दन बाबू बता रहे थे आप लोगों का जन्म भी सागर के किनारे हुआ! तब तो इस कहानी को आप पूरी तरह समझ सकेंगे और इसमें आवश्यक सुझाव भी देंगे। आप ही सोचिए, बम्बई के बेघर लोगों के लिए सागर से अमृत निकला या विष? कहते हैं सारा विष अकेले महेश पी गए थे। पर इसकी सचाई तो उनसे पूछिए जिन्हें आज भी विष पीना पड़ रहा है। ये लोग इस विष के कारण पल-पल मृत्यु की ओर जा रहे हैं। अच्छे घर नहीं मिलेंगे इन लोगों को तो एक ही बात होगी कहते कहते उर्वशी हँस पड़ी फिर तो ये लोग हमारी कोठियाँ छीन लेंगे! खैर छोड़िये। अपनी कहानी की कहाँ तक प्रशंसा करूँ!

बेघर लोगों की कहानी की हीरोइन के लिए तो कोई बेघरी ही हीरोइन चाहिए थी।

पर पिक्चर को बॉक्स ऑफिस में सफलता तो किसी हीरोइन से नहा मिल सकती। और देखिए, संगीत आप दीजिए! पर ध्यान रखिए, बेघर लोगों की कहानी में धूम-धड़ाका वाला संगीत तो नहीं चलेगा।

शरतचन्द्र ने बलपूर्वक कहा 'हीरो का चुनाव भी हीरोइन जैसा न कीजिए। मैं तो कहूँगा, सचाई और अनुभव के मेल से ही बनाइए यह पिक्चर। बाकी रहा संगीत। हम देखेंगे आप लोगों की आवश्यकता को समझेंगे। फिर सोचेंगे क्या होना चाहिए और क्या नहीं!



# पाँच

"तुम हो संगीतकार, मैं हूँ कलाकार! हम दोनों मिले रहें तो एक दिन बम्बई हमारा पानी भरेगी! हमारे गुरु ने तो एक ही बात सिखाई है— यावत् जीवेत् सुखं जीवेत् ऋणं कृत्वा घृतं पिबेत्। [जब तक जीओ सुखपूर्वक जीओ, ऋण लेकर भी घी पीओ।]" गोविन्द हँसते-हँसते दोहरा हो गया, "आज डालडा मिलता है, तो कल असली घी मिलेगा।"

"मैं समझ गया।" शामचरन मौन न रह सका, "तुम्हारी जेब गरम है। तुम्हारी बम्बई तुम्हारे लिए शुभ हो। मुझे जाने दो।"

"तुम नहीं जा सकते।" गोविन्द ने मेज पर मुक्का मारकर कहा, "यह गोविन्द का हुक्म है। आत्मा के बच्चे बनो। जो मिलता है उसे मत छोड़ो।"

"मेरा दिल तो यही कहता है कि मुझे कलकत्ता लौट जाना चाहिए।" शामचरन ने दृढ़तापूर्वक कहा।

"तुम हो संगीतकार, मैं हूँ कलाकार।" गोविन्द ने आँखें नचाकर कहा, "तुम यहीं रहोगे बम्बई में।"

शामचरन सोचने लगा—एक लड़की है इरावती, एक लड़की है उर्वशी, एक लड़की है अहल्या। एक लड़का है गोविन्द, एक लड़का है बसन्त, जो हॉलीवुड से अपनी उर्वशी को चिट्ठियाँ लिखता है। चाय की चुस्की भरते-भरते अपनी कल्पना में इन सबकी रूपरेखा उभर आई।

नष्ट है।

'इसीलिए तो यह पिक्चर बनाई जा रही है।'

पिक्चर का नाम क्या होगा?

विष-मन्थन!

रासधरन ने बड़े ध्यान से उर्वशी की ओर देखा 'अमृत-मन्थन तो सुना था यह विष मन्थन क्या हुआ?

'न सागर मन्थन कहने से बात बनती है न अमृत-मन्थन से!' कहते-कहते उर्वशी हँस पड़ी सर कहानी पर अभी मैं काम कर रही हूँ। सागर के साथ मेरा सम्बन्ध कोई नया नहीं है। गोविन्दन बाबू बता रहे थे आप लोगों का जन्म भी सागर के किनारे हुआ! तब तो इस कहानी को आप पूरी तरह समझ सकेंगे और इसमें आवश्यक सुझाव भी देंगे। आप ही सोचिए, बम्बई के बेघर लोगों के लिए सागर से अमृत निकला या विष? कहते हैं सारा विष अकेले महेश पी गए थे। पर इसकी सचाई तो उनसे पूछिए जिन्हें आज भी विष पीना पड़ रहा है। ये लोग इस विष के कारण पल पल मृत्यु की ओर जा रहे हैं। अच्छे घर नहीं मिलेंगे इन लोगों को तो एक ही बात होगी कहते कहते उर्वशी हँस पड़ी फिर तो ये लोग हमारी कोठियाँ छीन लेंगे! खैर छोड़िये। अपनी कहानी की कहाँ तक प्रशंसा करूँ!

बेघर लोगों की कहानी की हीरोइन के लिए तो कोई वैसी ही हीरोइन चाहिए थी।

पर पिक्चर को बॉक्स ऑफिस में सफलता तो वैसी हीरोइन से नहीं मिल सकती। और देखिए, संगीत आप दीजिए! पर ध्यान रखिए, बेघर लोगों की कहानी में प्रपंच वाला संगीत तो नहीं चलेगा।

रासधरन ने बलपूर्वक कहा 'हीरो का चुनाव भी हीरोइन जैसा न कीजिए। मैं तो कहूँगा, सचाई और अनुभव के मेल से ही बनाइए यह पिक्चर। बाकी रहा संगीत। हम देखेंगे आप लोगों की आवश्यकता को समझेंगे। फिर सोचेंगे क्या होना चाहिए और क्या नहीं!



# पाँच

"तुम हो मगोतवार, मैं हूँ मयतार! हम दोनों मिले रहे तो एक दिन बम्बई हमारा पानी भरेगी! हमारे गुरु ने तो एक ही बात सिखाई है—'यावत् जीवेत् सुखं जीवेत् ऋणं कृत्वा घृतं पिबेत्।' [जब तक जीओ सुखपूर्वक जीओ, कर्ज लेकर भी घी पीओ।] गोविन्द हँसते-हँसते दोहरा हो गया। [illegible] आज डालडा मिलता है तो कल असली भी मिलेगा।

'मैं समझ गया।' रामचरन मौन न रह सका। 'तुम्हारी जेब गरम है। तुम्हारी बम्बई तुम्हारे लिए तुम हो, मुझे जाने दो।'

'तुम नहीं जा सकते।' गोविन्द ने मेज पर मुक्का मारकर कहा, "यह गोविन्द का हुक्म है। आदमी के बच्चे बनो। जो मिलता है उसे मत छोड़ो।

मेरा दिल तो यही कहता है कि मुझे वापस लौट जाना चाहिए!" रामचरन ने दृढ़तापूर्वक कहा।

'तुम हो मगोतवार मैं हूँ मयतार।' गोविन्द ने आँखें नचाकर कहा 'तुम यहीं रहोगे बम्बई में।'

रामचरन सोचने लगा—एक लड़का है दयावता, एक लड़की है उसकी एक लड़की है महम्मा। एक लड़का है गोविन्द एक लड़का है बसन्त जो हातापुर से अपनी उसकी को चिट्ठियाँ लिखता है। बाप का मुझे मरते मरते अपना कल्पना में इन सबकी रेखाएँ उभर आईं।

उस लगा उसकी विचित्र वीणा के तार परस्पर उलझकर एक ऐसा संगीत प्रस्तुत कर रहे हैं जिसमें सब-कुछ होते हुए भी कम-से-कम गुरुदेव का सन्देश तो नहीं है।

गोविन्दन ने नौकर को आवाज़ दी 'यह चाय तो ठण्डी हो गई। और चाय लाओ गरम-गरम।'

सब का ध्यान अपनी ओर आकर्षित करते हुए गोविन्दन ने कहा फिल्म के लिए कहानी लिखना उतना कठिन नहीं जितना इसे बेचना। जानते हो फिल्म में कहानी कैसे बेची जाती है। कहानी-लेखक कहानी सुनाने बैठता है तो खिड़कियाँ ही नहीं रोशनदान तक बन्द करा लेता है ताकि कहानी की हवा भी बाहर न निकल सके। वह कहानी सुनाते सुनाते कई बार पानी पीता है। कई बार छाती पर दोहत्थड़ मारता है। कई बार गिरता है कई बार उठता है। कई बार मरता है कई बार ज़िन्दा हो जाता है। डाइरेक्टर और प्रोड्यूसर आँखों-ही-आँखों बीच बीच में इन लोगों ने इशारों ही इशारों में और कहानी-लेखक बीच डालकर बातें करते हैं इशारों से ही उनकी पसन्द-नापसन्द का सुराग लगाने का यत्न करता है। फ़रहाद को जो नहर खोदने का काम सौंपा गया था वह फिर भी आसान था पर फिल्म में कहानी बेचना तो नहरें खोदने से भी कठिन है। और कहानी बेचने में चमचागीरी करने वालों का बहुत हाथ होता है।

गजवरन ने आश्चर्यपूर्वक पूछा 'चमचागीरी क्या हुई ?'

मस्का पालिश तो हुई चापलूसी। जो मस्का लगाता है उस भी मस्का कहेंगे। मस्का की ही एक क़िस्म है चमचा। हाँ तो कहानी के बिकने में सेठजी के चमचा का बहुत हाथ होता है। एक चमचा पास से कहता है—हाँ जी हिट जायगी, सेठजी ! भाड़ में गई कहानी की टैकनीक और करेक्ट्राइज़ेशन सेठ को तो कहानी के हिट जाने से मतलब रहता है। और सुनो चमचा कहानी-लेखक का भी हो सकता है। पर चमचे का कमाल यही है कि सेठ के चमचों के साथ मिलकर उसी

का चमचा बन जाय। खर मेरी कहानी कल बिक गई। सवा हज़ार मिला था। ऊपर के ढाई सौ चार चमचों को देने पड़े—दो चमचे सेठ के थे दो मेरे अपने।

नलधरन ने आश्चर्य से गोविन्दन की ओर देखा। वरकला में सागर-तट पर रेत के घरौंदे बनाकर अथवा मन्दिर के प्रांगण में बल्लौर की गोलियों से खेलते समय तो दासधरन ने कभी न सोचा था कि गोविन्दन बड़ा होकर हाथ की सफाई में इतना होशियार निकलेगा।

मैं हूं गोविन्दन अवतार! गोविन्दन ने गम्भीर होकर कहा, हमो मत। अवतार को भी बहुरूप भरने पड़ते हैं। अहल्या की माँ मुझसे खिची खिची-सी रहती है। कोई बात नहीं। अहल्या के लिए घर का बहुरूप भरने से मैंने इन्कार कर दिया। मैंने माँ से साफ-साफ कह दिया—अपने को यह सब नहीं होना माँ! ब्याह करना नहीं माँगता गोविन्दन अवतार! यह सुनकर माँ की आँखें ऊपर को चढ़ गई। अब मैं क्या कर सकता था?

सो तो ठीक है! दासधरन मुस्कराया।

जानते हो यह कहानी क्या थी जो सवा हज़ार में बिकी? एक स्कूल मास्टर है जिसे बहुत कम वेतन मिलता है। इसलिए वह ब्लैक बोर्ड पर देश का नक्शा बनाकर उस पर बड़े-बड़े अक्षरों में लिखता है—निधनता! और फिर वह लड़कों से कहता है—हमारे देश में इतनी रबड़ पैदा होती है पर लड़को यह सारी रबड़ भी इस बात के लिए काफी नहीं कि देश के नक्शे पर से बड़े-बड़े काले अक्षरों में लिखा हुआ यह शब्द निधनता मिटाया जा सके!

कहानी का आरम्भ तो बहुत अच्छा किया है।

आरम्भ का यह भाग सौ फ्री प्रतिशत मौलिक है। भाग की सारी कहानी एक हंगेरियन कहानी से उड़ाई हुई है। पर पैबन्द लगाया है पूरी होशियारी से। इस स्कूल मास्टर का घर का खर्च पूरा नहीं होता था। साथ ही उसे बहुत प्यास लगी थी। वह नौकरी छोड़कर घर से

निकल पड़ा। आवारा हो गया। इधर-उधर से हयफर करके पेट तो भर लेता पर दो चीजें उसका ध्यान खींचती रहती। एक तो ब्लैकबोर्ड पर बना देश का नक्शा और उस पर लिखा हुआ शब्द—निधनता। और दूसरे उसे प्यास लगी रहती। किसी ने एक शहर में उसे यह सलाह दी—हिमालय के एक झरने का पानी पी आओ। इसके लिए वह यात्रा पर गया। पर हिमालय के झरने का पानी पीकर भी प्यास न मिटी। फिर किसी ने कहा—मदिरा पीओ। उसने खूब मदिरा पी फिर भी प्यास न बुझी। किसी मवाली ने बम्बई में उसे यह सलाह दी—लहू पीओ! प्यासे स्कूल मास्टर ने किसी बचारे को मार डाला और उसका लहू पीकर प्यास बुझाने का यत्न किया। प्यास फिर भी न बुझी। वह पकड़ा गया। पर मैंने उसके पकड़ जाने से पहले उसकी रंगरेलियाँ खूब दिखाई हैं। उसकी प्यास कई गुना बढ़ती गई। एक दिन वह पकड़ा गया। मुकदमा चला। जब उसे फाँसी दी जाने वाली थी तो उससे उसकी अन्तिम इच्छा पूछी गई और उसने बताया—अब उसे वह बात याद आ गई है कि जब वह छोटा था—बहुत छोटा तो एक दिन वह माँ की छाती से लगा दूध पी रहा था और किसी ने उसे झटककर माँ की छाती से अलग कर दिया था! पहली शक्ल में उसकी प्यास माँ के दूध की प्यास थी। उसने माँ का ठिकाना बताया और माँ के दूध की चार बूँदें माँगी।

'तो क्या उसकी वह इच्छा पूरी की गई थी?'

'यह तुम उस समय देखोगे जब यह कहानी फिल्माई जाएगी।

तो चलो आज तुम्हें मुक्तिबोध से मिलाने ले चलूँ जो आत्मा के स्थान पर कबूतरों से प्रेम करते हैं।

या कहिए शेखर मानी रूबी! मुक्तिबोध गम्भीर हो गए उनका प्रेम सच्चा प्रतीत होता है।'

उन पर आपका वरद हस्त है मामा! गोविन्दन मुस्कराया वे कमरे में हों तो उन्हें बुलवाइए ज़रा।

क्यों न वहीं चल चलें?

यहीं बुलवाइए! गोविन्दन ने हंसकर कहा 'वहां जाना तो ऐसे ही होगा जैसे आप रात को चुपके से बिजली का बटन दबाकर कबूतरों का हाल चाल देखने लगते हैं।

पता चला कि उनका कमरा बन्द है।

यह जो आपके सामने बैठे हैं मामा! गोविन्दन ने आंखें नचाकर कहा बहुत बड़े संगीतकार हैं! मालाबार से यहाँ आये हैं। पर पता नहीं आज भी फिल्मी दुनिया में डटे रहते हैं या नहीं।

वह भी क्या ज़माना था! मुक्तिबोध ने कबूतर को अपने हाथ से छोड़ते हुए कहा फिल्म द्वारा हमने अपने इतिहास को सँवारा निखारा। धार्मिक फिल्मों में हमने अपनी संस्कृति पेश की। सामाजिक फिल्मों में हमने जनता की राष्ट्रीय चेतना का प्रमाण दिया। वह भी क्या ज़माना था! मैंने एक्टर बनकर नाम कमाया पैसा कमाया। पर वैसे लोग नहीं रहे मैंने काम छोड़ दिया।

आपका संकेत न्यू थियेटर्स की ओर है। गोविन्दन मुस्कराया 'न्यू थियेटर्स की क्या बात थी मामा! एक-से-एक बढ़कर फिल्में बनाईं उन लोगों ने।

वही तो मैं कह रहा था। मुक्तिबोध ने उन्नत स्वर में कहा यहूदी की लड़की, देवदास 'मंज़िल' मुक्ति' और 'प्रेसिडेन्ट' जैसी फिल्में अब क्यों नहीं बनतीं कभी सोचा है आपने? विद्यापति चण्डीदास' और स्ट्रीट सिंगर जैसी फिल्में बनाने वाला न्यू थियेटर्स की कमर क्या टूट गई?

प्रभात पिक्चर्स को भी तो नहीं भुलाया जा सकता। गोविन्दन

ने यनपूर्वक कहा   अमर ज्योति  पड़ोसी और आदमी  जैसी फ़िल्में कोई शान्ताराम ही दे सकता था।

'उन सबमें कोई-न-कोई बात कही गई थी। वह भी क्या जमाना था! हर कदम पहले कदम से आगे जाता था। अब तो यह हाल है कि खास फिल्मों में कोई एक फिल्म अच्छी भी आ जाती है। यह नहीं कि पहले घटिया फिल्में बिलकुल नहीं बनती थीं पर अब तो बुरा हाल है। अब तो अच्छी फ़िल्में आटे में नमक के बराबर भी नहीं रह गईं।

एक बात यह भी तो है ! गोविन्दन ने पतरा बदलकर कहा जो जमाना बीत जाता है वह अच्छा लगने लगता है।

नहीं यह बात नहीं। मज़िल मुक्ति और आदमी जैसी फ़िल्में तब भी अच्छी मानी गई थीं जब वे बनी थीं। और अब तो हमारी फिल्म इण्डस्ट्री फिनान्सर के हाथ की कठपुतली बन गई है। सेठ कहता है—माली फिल्म ता अन्त आपी दो। [माली फिल्म का अन्त कर डालो।] और वहाँ कहानी को तोड़-मरोड़कर समाप्त कर लिया जाता है।

आपका मतलब है आज की फ़िल्मों में कहानी नाम की चीज़ भी होती है ? गोविन्दन ने अवसर देखकर पूछ लिया।

कबूतर ने अपनी जगह से उड़कर कमरे में दो-तीन चक्कर लगाए और मुक्तिबोध के हाथ पर आ बैठा।

गरणचरण मुस्कराया  इस भी हमारी बातों में रस आ रहा है।

मुक्तिबोध कहने लग गए, पिछले सप्ताह की बात है एक सज्जन मुझे मिलने आये। नाम नहीं लूँगा। एक डाइरेक्टर प्रोड्यूसर हैं। बता रहे थे लाहौर में एक फिल्म बन रही थी। वह फिल्म मुश्किल से आधी ही तैयार हो पाई थी कि पंजाब गरम हो गया। बम्बई में आकर उन लोगों ने उस अधूरी फ़िल्म को पूरा करना चाहा। गाने लिखने के लिए एक शायर की सेवाएं प्राप्त की गईं। प्लेबैक के लिए मादाम नूरजहाँ को बुलाया गया। स्क्रीन पर एक बच्चे का गाना था। उसके लिए एक एक्स्ट्रा लड़की मिल गई। यह बेचारी एक सीन में

काम करने के कुल पच्चीस रुपये माँगती थी। डाइरेक्टर प्रोड्यूसर कंजूसी पर अड़ गए। बीस में सौदा तय हुआ। अब वह एक्स्ट्रा लड़की एकदम आर्टिस्ट एक्ट्रेस बन गई है। हाँ तो वह डाइरेक्टर प्रोड्यूसर सज्जन बता रहे थे—जब दूसरे डाइरेक्टरों की तरह वे भी एक दिन उस एक्ट्रेस के दरे-दौलत पर पहुँचे और एक पिक्चर के लिए मामले की बातचीत हुई तो वह बोली—पूरी पिक्चर में काम करने के पच्चीस हजार लूँगी। वह अपनी इस कीमत पर अटल रही और हमारे उन डाइरेक्टर प्रोड्यूसर को उसी रकम पर कान्ट्रैक्ट करना पड़ा। कहते कहते मुक्तिबोध ने कबूतर को उड़ा दिया जो कबूतरी के पास जाकर चोंच से चोंच लड़ाने लगा।

संगीत के सम्बन्ध में आपने कुछ नहीं कहा। गोविन्दन ने बढ़ावा दिया।

इस पर मुक्तिबोध खिलखिलाकर हँस पड़े और फिर सम्हलकर बोले 'हमारे डाइरेक्टर प्रोड्यूसर आजकल यह समझने लगे हैं कि मरदानी गई भाड़ में नाच और गानों के बल पर ही वे पब्लिक को उल्लू बना सकते हैं। और यही हो रहा है। मतलब यह कि 'रम्भा सम्भा' और 'जाज' को चुन-चुनकर ठूँसा जा रहा है फिल्मी संगीत के मैदान में! इस पर दासवरन को कोई आपत्ति न हो तो मैं भी अपने होंठ सी लेता हूँ!

दासवरन भी मौन न रह सका मैंने तो सुना है कि बम्बई में हर म्यूज़िक डाइरेक्टर ने टेप रिकार्डर ले रखा है रेडियो की मदद से वे विदेशी संगीत के नये-नये रिकार्ड टेप रिकार्डर पर चढ़ाकर अपने पास रखते रहते हैं। और फिर इन्हीं धुनों को तोड़-मरोड़कर हमारी फ़िल्मों के हवाले करते रहते हैं। क्या मैं कुछ झूठ कहता हूँ मामा?

बिलकुल सही बात है! मुक्तिबोध ने कहा 'तुम्हें काम मिले तो इस दोगले संगीत से बचना।

उसने छूटते ही भाषण आरम्भ कर दिया

तुम्हारा यह विचार एकदम गलत है गोविन्दन कि बम्बई केवल मीना-बाजार है। एक बम्बई के अन्दर कई बम्बइयाँ हैं। उनमें एक छोटी-सी बम्बई तुम्हारी फ़िल्मी दुनिया भी है जिसे मीना-बाजार कहते हैं। बम्बई की चेतना एक आरकेस्ट्रा है। इसमें उत्तर का भी हिस्सा है दक्षिण का भी पूर्व का भी और पश्चिम का भी। गुजरात की देन अधिक है या महाराष्ट्र की यह झगड़ा हमारे लिए नहीं। इतना तो हम मानते हैं पारसी भी बोलता है बम्बई की भाषा में। एक बम्बई लाल बाग और परेल है जहाँ मजदूर रहते हैं। किसी भी फ़िल्म स्टूडियो को सिर्फ गुजराती या मारवाड़ी सेठों का सट्टे में कमाया हुआ रुपया ही नहीं चलाता। उसे चलाते हैं टेक्नीशियन जो मजदूर हैं। मैं भी गई हूँ वहाँ मैंने अपनी आँखों से देखा है। एक बम्बई वरसोवा है जहाँ तुम इसलिए नहीं जाते कि वहाँ सूखती मछलियों की बदबू आती है।

हाँ हाँ नीलू! गोविन्दन ने खिसियाना-सा होकर कहा मैंने कब कहा था कि तुम मीना-बाजार को बिलकुल ही नहीं जानती?

फिर तुम कहना क्या चाहते हो?

गोविन्दन ने हँसकर कहा तुम कब तक शुद्ध और पवित्र कला के चक्कर में फँसी रहोगी नीलू? कभी तुमने यह भी सोचा कि आदमी को एक जीवन-साथी भी चाहिए।

'तुम्हारा मतलब क्या है?

'यही कि मेरा के लिए भी एकमी आठ गोविन्दन बरदार हाजिर है!

नीलू एकदम चिढ़ गई। वह कुछ नहीं बोली।

गोविन्दन ने स्थिति समझकर कहा 'मुझे माफ़ कर दो नीलू! तुम समझी नहीं! मैंने तो यह कहा था कि तुम्हारे साथ सच करने के लिए आज मेरी सेवाएँ हाजिर हैं।

'अच्छा तो कौन विनू' था ? बम्बई कब आया यह भी याद नहीं रहता कि विनू कब आता है और चला जाता है।

अभी तो और भी कई जाओगे बम्बई में। बस तुम्हें इरा मिल जाय, बस। और हमने भी अपनी इरा ढूंढ ली जिसके साथ हमने लव किया।

नीलू ? मैं ठीक हूँ आजकल ? नाथ उछलकर उठ बैठा, पर अगर मैं नीलू का मन पढ़ पाया हूँ तो याद रखना वह कभी तुम्हारे फन्दे में नहीं आयगी। मैं उसकी इज्जत करता हूँ।

पर श्री एस० आर० गोविन्दन अवतार तो नीलू की इज्जत नहीं करते। वह तो उससे प्यार करते हैं, प्यार! गोविन्दन हँस पड़ा, और देख लेना शायद तुम्हारी और इरा की जोड़ी बनने से पहले ही मेरी और नीलू की जोड़ी बन जाय। उम्र का अन्तर कम है या अधिक यह देखना मेरा काम नहीं।

तुम्हारा काम क्या है ?

वही जो तुम्हारा काम है। बस इतना अन्तर है ज़रूर, तुमने अपना काम पहले शुरू किया मैंने बहुत पीछे। या यह कहो कि तुमने यह रहस्य पहले समझ लिया और मुझे इसमें देर लगी।

कुछ कहोगे भी ?

'कह तो रहा हूँ। स्त्री चाहती है कि पुरुष दबाकर उसकी प्रशंसा के पुल बांधे। क्या मैं कुछ झूठ कहता हूँ ?

'बात तो सच्ची है। पर नीलू को समझने में तुम बिलकुल भूल कर रहे हो।

'मैं तुम्हें अपना जादू दिखा दूंगा। कल मैंने नीलू की बहुत प्रशंसा की। उसने भी मुझ पर रोब डालने के लिए नीलो-कविता सुनाई, फिर बंगला कविता का अनुवाद पढ़कर सुनाया। दोनों ही बकवास थीं। पर मैंने भी खोलकर नामू में 'टस्ट' की प्रशंसा की। मुँह और आँखों से उसे बधाई दी। उसने मुझे पपीता खिलाया। मक्खन और चीकू बच

नालू तो वरसोवा जाने की जिद कर रही थी।

मुखती मछलियों की बम्बू सूखन। और क्या रखा है वरसोवा में?

वह कह रही थी एक बम्बई में कई बम्बइयाँ हैं और उनमें एक छोटी-सी बम्बई है हमारी फिल्मी दुनिया यानी बम्बई का मीना-बाजार। वह मुझे वरसोवा ले जाकर दिखाना चाहती थी कि एक बम्बई यह भी है।

वह तो तुम वरसोवा जाये बिना ही मान सकते थे। क्या तुमने इससे पहले वरसोवा देखा ही नहीं?

देखा क्यों नहीं वरसोवा? और इसीलिए मैं साफ इनकार कर गया। मैं समझ गया नीलू को वरसोवा का सागर याद आ रहा है और मैं उसे छुट्टी दे गया।

'बहुत मजा आया होगा।

मैंने उसकी प्रशंसा का वह स्वाँग भरा कि लगता था उसे भी विश्वास होने लगा हो। तुम्हें याद होगा त्रिवेणी की ओर से पिछले दिनों नृत्य-नाटिका मधुमा और जल-परी' पेश की गई थी। हम तो उसे देखने नहीं जा सके थे। वह कहती रही—मधुमा शान्ति और सन्तोष का प्रतीक है और जल-परी ठहरी ऐश्वर्य और वैभव की देवी। जल-परी ने मधुमा का अन्तरात्मा छीन ली। फिर क्या था बेचारा वैभव और विलास के चक्कर में पड़ गया। शान्ति गई, सन्तोष गया प्रेम गया। और उनकी जगह आई पल-पल की व्याकुलता, क्षण-क्षण की अतृप्ति और हमेशा का हाहाकार। इस नृत्य-नाटिका की कहानी की मुख्य मद है कि मधुमा अपने पन्न जीवन को पाने के लिए व्याकुल हो उठता है। यही सम्पूर्ण इस नाटिका की जान है। मैं आराम से सुनता रहा। जल-परी तो तुम्हीं बनी होगी?—मैंने पूछ लिया और उसे मुस्कराते देखकर मैंने कह डाला—वाह! मधुमा मैं बना होता!

'तब तो वह प्रसन्न हो गई होगी?

क्यों कहा ? सुना नहीं चापलूसी से मित्रता और सचाई से शत्रुता उपजती है। कल रात मुझे पता चला कि चापलूसी नारी का आहार है।

आज तो तुम बड़े दार्शनिक हुए जा रहे हो। यह मत भूल जाओ गोविन्द कि किसी ने ठीक ही कहा है—प्रेम नाराजगी के समान छोटी बातों को बड़ी बनाता है। पर एक का बड़ा बनाना गगन के तारों को दूरबीन से देखने के समान है तो दूसरे का राक्षसों को खुर्दबीन से बड़ा बनाने के समान ! समझे ?

मेरे हाथ में तो दूरबीन थी मुस्कान कहा। नीनू का रूप मैं दूरबीन से ही देख सका। यह दूरबीन है चापलूसी जिससे नारी तुम्हारी तरफ सरकने लगती है। कहने-कहने गोविन्द हम पहले पहले मैं भी एकमो माठ गोविन्द अवतार था अब नीनू का प्रेमी। समझे ?

और क्या कह रही थी ?

कह रही थी—गोविन्द तुम मीना-बाजार वाला नकली चेहरा लगाकर मेरे पास मत आया करो। तुम तो उसके बिना ही अच्छे लगते हो। मैंने कहा—ऐसा ही सही नीनू ! मेरी खुशी तो तुम्हारी खुशी में है।

फिर क्या बोली ?

मुस्कराती रही।

और फिर तुम भी कुछ न बोले ?

तुम जानते हो यार ! तुमने प्रेम किया है। जब सागर हँस रहा हो जब प्रेमी सागर-तट पर घूम रहे हों जब जीवन में विश्वास आ रहा हो जब आँखों की भाषा काम करने लगे जब एक धड़कन में दूसरे धड़कन की आवाज सुनाई दे तब तो फिर कुछ कहने का नहीं रह जाता। सागर हँस रहा था जैसे कह रहा हो—मैं तुम्हारा साक्षी हूँ मित्र ! गुजार प्यार करो और वचन दो कि तुम एक-दूसरे का साथ सदा दोगे।

मेरे जीवन म भी आए हैं ऐसे क्षण गोविन्दन ! हमारी आकाक्षा को स्वर कौन देता है ?—प्रेम। हमारी चेतना म सहानुभूति का रग कौन भरता है ?—प्रेम।

लहरा का सगीत सुनते बाँह म बाँह डाले हम कुछ सागर-तट पर घूमते रहे—इधर स उधर उधर से इधर।

फिर क्या हुआ ?

नीनू वह गीत गाने लगी—बगाल का वही बाउल गान।

हाय बोला वही न—तोमार पथ ढाकाइया छ ! मैंने भी सीख रखा है उनस वह बाउल गान। वह तो मुझ को बहुत अच्छा लगता है। जैसा कि नीनू ने बताया गुनगुनाने के स्वर पर बगाल का बाउल परमावस्था म बालक गायक और नर्तक बनकर स्वय अनहद का प्रतीक बन जाता है। मदन बाउल रचित यह गान तो सुना है रवीन्द्रनाथ ठाकुर भी मस्त होकर गाया करते थ।

गाओ तुम भी हमारे साथ हाज डाक्टर !

यह मन पड़ा। मैं यहाँ क्या करता ? मेरे प्रमिया व बीच न मन्दिर बनना अच्छा है न मस्जिद। अपने-अपने नाग गम्भीर मुद्रा बनाकर बठ गया और गाने लगा

तोमार पथ ढाकाइया छे
मन्दिरे मस्जिदे।
तोमार डाक सुनि साँई
चलते न पाई
रुखाइया दाँडाय
गुरु ते मुरशिदे।
डुबाइया पाने यय अडाय
धस तो गद कोथाय दाँड़ाय
तोमार अभद साधन मरलो भदे।
तोमार दुयारे नानान तालां

पुरान कोरान तसबी माला
भेख पलट न प्रधान ज्वाला
कोंदेई मग्न मरे सदे।
[तुम्हारा पथ ढक दिया है
मन्दिरों ने मस्जिदों ने।
तुम्हारी पुकार सुनकर, साईं !
मैं चल नहीं पाता।
रोककर खड़े हो जाते हैं
गुरु और मुर्शिद।
जिसमें डूबकर मन जुड़ जाना चाहिए
उसीसे यदि जगत जलने लगे
बोल, गुरु ! फिर हम कहाँ खड़े हों
तुम्हारी अभेद साधना अब भाव से मारी गई।
तुम्हारे द्वार पर है अमल ताला
पुराण कुरान तसबी माला
भेष और सम्प्रदाय ही तो है प्रधान ज्वाला
सब से रो रो मरता है मदन ।]

गोविन्द बाबा तुम्हें विश्राम नहीं होगा आज ! नीनू की बड़ी बड़ी आँखें डबडबा आईं। उसने यह गीत एक से अधिक बार गाया। बाउल के लिए जैसे प्रेम ही जीवन है प्रेम ही संसार और प्रेम ही भगवान्। प्रेम में स्वयं को खो देना ही बाउल की साधना है। उसने एक और गीत भी गाया था। और वह अपनी डायरी खोलकर गाने लगा

तुमि सागर आमिई नदी
तुमि सबाधार मांझि।
कूल ना दिया डुबाओ यदि
ताओ आमि राजि।

[धोगो] तोमा हइत कूल कि
बड मरम कि आमार।
[तुम सागर हो तो म हू नया
तुम्हीं हो उसे खन वाले मांझी।
किनारे न लगाकर तुम मुझ डुबाना चाहो
तो भी मैं राजी हू।
तुममें खो जान की अपेक्षा किनारा अच्छा है क्या?
क्या यह मेरा बडा भ्रम ह?]

दास की आँखें डबडबा आइ। बोला हम इस भावना स बहुत दूर निकल आए हैं। देखा जाय ता यही सच्चा प्रेम है। पर हम तो इरा और नीलू क पीछे भटक रहे हैं। जिस मीना-बाजार म हम रहत हैं वहाँ बाउल गान की अनन्द पुकार हम पर असर नहीं करती। मीना-बाजार तो हमारे मन म दूसरी ही तरह की मस्तियाँ बो-बो जाता है गोबिन्दन! कभी-कभी मैं सोचता हू हम कहाँ ठिकाना मिलगा?

तो सन्यासी हो जाय। इरा स विवाह का विचार छोडो। मैं भी नीलू का ध्यान बिसार रहा हूँ। पर यह कैसे हो सकता है? मैं तो कर्मयोगी बनना चाहता हू। तुम्हें इरा मिले न मिल मुझे तो समझो नीलू मिल गई। थोडी कसर बाकी है वह भी पूरी हो जायगी। कुछ म वही सागर है जो बरपना म है। मेरे मना एव मन यही सागर हमारे प्रम का साक्षी होगा।

दास बोला बातें बातें बातें। ये बातें क्या कभी खत्म नहीं होंगी? चलो चलकर कहीं मजेदार झाँकी भी जाय। यह कहकर मुंह-हाथ धोने चला गया।

लपटेंगी पतंग की तरह ही! फिर न बुरा मानना जनाब! मीना-बाजार में ऐसा ही होता रहेगा।

एक उचटती-सी नजर से माँ-बेटे की मूर्ति देखकर वह फिर कुछ सोचने लगी। उसकी स्मृति की खिड़कियाँ खुलती गईं। पास वाली अलमारी में उसके चाहने वालों के असंख्य पत्र पड़े थे फाइलों में सँभालकर रखे हुए। उसके अभिनय की प्रशंसा में दुनिया के हर कोने से पत्र आते रहते हैं। उसने सोचा विवाह के बाद भी इन पत्रों की कड़ी तो बन्द नहीं होगी। फ़िल्म के पर्दे पर मैं वैसे ही मुस्कराया करूँगी। वैसे ही लोग मुझे पसन्द करेंगे। वैसे ही कहेंगे—क्या रूप पाया है! क्या नखरा है! ये नाज ये अदाएँ ये सब इसी पर खत्म हैं! कम्बख्त शोख इतनी! जादूगरनी! अंगड़ाई लेना तो कोई इससे सीखे! उसने कभी करते करते मन-ही-मन अपने इन प्रशंसकों को सम्बोधित किया—शादी करने पर भी मेरा अभिनय मरेगा नहीं। मेरा रूप तो और भी निखर जायगा। अभिनय जादू है तो शादी के बाद भी वह उसी तरह सिर चढ़कर बोलता रहेगा। ओ मेरे प्रशंसको मेरा अभिनय तुम्हारी पूजा में पग घुँघरू बाँध नाचेगा जैसे मीरा नाची थी अपने गिरिधर के सामने! पर मेरे प्रशंसको मुझे माफ कर देना। मैं शीघ्र ही विवाह करने जा रही हूँ ताकि हमारा प्रेम एक गप बनकर ही न रह। किसी ने कहा है न—अपनी भूलों को ही लोग अनुभव का नाम दे दिया करते हैं! पर मैं तुम्हें विश्वास दिलाती हूँ मेरे प्रशंसको! मैं कोई भूल करने नहीं जा रही हूँ। विवाह को मैं भूल नहीं कहूँगी जीवन भर! और उसकी दृष्टि माँ-बेटे की मूर्ति पर जम गई।

कमरे की ठण्डी-ठण्डी हवा थम रही थी। उसने खिड़की से बाहर की ओर देखा। नरीमान पॉइंट तक उसकी दृष्टि फिसलती चली गई। उसे लगा जैसे कोई प्रशंसक पूछ रहा है—'आप की तो इस? और वह मुस्कराकर कुछ कहती रहा। दर्पण झूठ नहीं बोलता। इस तुम सचमुच अत्यन्त सुन्दर हो। जैसे यह दर्पण भी नहीं, किसी प्रशंसक की

वनमान शुरू है मिस्टर दास ?—यह सवाल तो दरा पूछ ही सकती है। देखना विवाह के बाद मुझे अभिनय छोड़ने को मत कहना। कमल पोखर के पास हम चलेंगे, पोखर के जल पर मुस्कान बिखेरते कमल तो हम फिर भी देखा करेंगे। फिर भी तुम एक कमल मेरे जूड़े में खोंस सकोगे। पर मिस्टर दास मुझे अभिनय छोड़ने को न कहना। अभिनय ही मेरा जीवन है। अपने प्रशंसकों को मैंने जो वचन दिया उसे तो मैं निभाऊँगी ही।

मशीन का पुरजा बिगड़ सकता है मिस्टर दास ! हमारी गाड़ी ठीक चलेगी। शादी तो एक ही बार की जाती है !

वैसे तो मैं जानती हूँ कि तुम्हारे जैसा पति मुझे मिल ही नहीं सकता दास ! हम एक से दो हो जायेंगे और दो से तीन

मुझे किसी डाइरेक्टर या प्रोड्यूसर के साथ हँसते देखकर अपना दिमाग मत बिगड़ने देना। झगड़ा मत करना। अनाप-शनाप जो जी में आये बकना मत। खुशकिस्मती समझो मैं तुमसे शादी करने जा रही हूँ। मेरी मीठी हँसी के लिए तो बम्बई का मीना-बाजार तरसता है। अब वह तुम्हारे लिए ही होगी। पर ऊपर से तो सबके लिए मुस्कराना होगा। यही तो दुनिया चाहती है। खफा मत होना। मुश्किल से मत रहे मिस्टर दास ! फिर तो गाड़ी चलेगा नहीं तो हम दोनों ही रोयेंगे आँखों पर हाथ रखकर। हम रोयेंगे नहीं। हम दुनिया को अपने ऊपर हँसने नहीं देंगे।

हम मिलकर सुख-दुख की बातें किया करेंगे गिन गिन जीवन का रस लेंगे। मुझे किसी के साथ हँसते देखकर कलेजे को मत फटने देना। लोगों को छी-छी मत कहने देना। क्या मिस्टर ! पहले से समझ लो। शादी कोई जोर-जबरदस्ती तो नहीं है। मिजाज ठण्डा रखना जरा अब है। तुम्हारे शान्त स्वभाव ने ही तो मुझे मोह लिया है।

पैसा तो अभिनय करने से ही मिलेगा। पैसा जरूरी है। पर ये

बिना गाड़ी नहीं चलती। कमायेंगे नहीं तो खायेंगे क्या? खायेंगे नहीं तो जीयेंगे कैसे? जीवन है तो प्रेम है!

कभी करते-करते उसके हाथ रुक गए। फिर वह साफ पर बैठकर अपनी डायरी पढ़ने लगी जिसमें कुछ पन्ने उसी दास ने अपने हाथ से लिखे थे और कह गया था कि वह देश-देश के महापुरुषों की इन सूक्तियों को पढ़कर उनके विचार समझ सकती है

—अच्छी स्त्री के साथ विवाह जिन्दगी के तूफान में बन्दरगाह है बुरी स्त्री के साथ बन्दरगाह में तूफान!

—विवाह से पहले अपनी आँखें खूब खुली रखो शादी के बाद आधी बन्द।

—विवाह जरूर करना। अच्छी पत्नी मिलेगी तो सुखी होगे और खराब तो तत्त्वज्ञानी। यह भी क्या खराब है?

—आज हम जिसे विवाह कहते हैं वह विवाह नहीं उसका आडम्बर है। जिसे हम भोग कहते हैं वह भ्रष्टाचार है।

—नारी संसार का सार है।

—नारी पति को मारती नहीं है पर नारी का मिजाज पति पर हुकूमत करता है।

—यह एक राय थी जिसे साधु पुरुष की मैं नहीं जानता कि दुनिया में केवल एक अच्छी स्त्री है और उसकी सलाह थी कि हर विवाहित आदमी को सोचना चाहिए कि उसकी पत्नी ही वह स्त्री है।

—प्रेम त्याग का रास्ता है।

—सब-कुछ प्रेम की खातिर और बदले में कुछ नहीं।

—प्रेम में हम सब समान स्तर में मुक्त हैं।

—प्रेम की भाषा आँखों में है।

—जिस प्रेम को प्रकट न किया जा सके वह सबसे पवित्र है।

—दूसरों से प्रेम करना स्वयं अपने से प्रेम करने के बराबर है।

—प्रेम और घृणा छिपाए नहीं जा सकते।

—प्रेम समय को गुजार देता है और समय प्रेम को।

—प्रेम झोंपड़ी को सोने का महल बना देता है।

—जीवन एक फूल है प्रेम उसका मधु।

—प्रेम वह सुनहरी जंजीर है जिससे समाज परस्पर बंधा हुआ है।

—सफलता का मार्ग बुद्धि से नहीं प्रेम से ही सूझता है।

—प्रेम प्रत्येक बात में विश्वास करता है आशा रखकर प्रत्येक दान सहता है किन्तु प्रेम कभी असफल नहीं होता।

—प्रेम में असम्भव सम्भव हो जाता है।

—प्रेम सबसे कर विश्वास थोड़ों पर कर नुकसान किसी को मत पहुँचा।

—प्रेम की भाषा सबकी समझ में आती है।

—अगर तुम चाहते हो कि लोग तुमसे प्रेम करें तो तुम प्रेम करो और प्रेम किए जाने योग्य बनो।

—धनवान होना अच्छा है बलवान होना अच्छा है पर बहुत से मित्रों का प्रेम-पात्र होना और भी अच्छा है।

ये सूक्तियाँ किसी एक पुरुष या स्त्री ने लिखी नहीं थी ये तो सभी के लिए थीं। किसी एक देश के विवेकशील प्राणियों ने ही इनमें अपना अनुभव नहीं उँडेला था इनमें तो देश-देश का युग-युग का विवेक बोल उठा था।

माँ की आवाज आई इरा नाश्ते के लिए नहीं आयेगी?

चाय की मेज पर इरा अनहोना हँसती रही। माँ चौकन्नी-सी होकर बोली आज कैसी दोस्ती हाथ आ गई?

फिर नीचे से दास जोना चढ़ता-चढ़ता हाँफता हुआ-सा आ पहुँचा।

हम भी नाश्ता चाहिए यह बोला।

नाश्ता लेते समय वह एकटक इरा की ओर देखता रहा। आज उसे लोनेपन में इरा बहुत सुन्दर लग रही थी। कानों में सोने के झुमके झाग डोल जाते जैसे वे इरा के विचारों पर ताल दे रहे हों।



## ॥६९॥

श्याम का दिमाग एकदम ऊँचा उठ रहा था। इरा का प्रेम उसका स्वागत कर रहा है यह बड़ी बात थी। प्रेम का तत्काल पता चल जाता है। प्रेम हर विचार को सँवार निखारकर पेश करता है। सुंदर आकृति और भी सुंदर लगने लगती है। इरा संगमरमर की मूर्ति-सी हो रही लग रही थी। उसका मुखमण्डल कमल जैसा खिल उठा था। इरा की उपस्थिति में उसे कितना रस आता! इरा उसे मिलनसार समझती है उसकी समझ में यह बात तो कब की आ चुकी थी मानो वह उसके और अपने प्रेम को तराजू में रखकर तोल चुका हो। मुझे अब अपना तन-मन इरा को ही समर्पित कर देना चाहिए यह सोचता। इरा सच्चा है सौ में नहीं हजार में भी उस जैसी सुन्दरी मिलना कठिन है।

मानो सब रागिनियों में इरा ही परम सुन्दरी हो। उसकी गम्भीर और व्यावहारिक मनोवृत्ति ने उसे मोह लिया था। कहीं भी तो कृत्रिमता अथवा कुरुचि का इंगित न था। सब-कुछ सुरुचिपूर्ण था। रहन-सहन आतिथ्य सम्बन्ध—यानी खानदानी जायदाद ख्याति—इरा के पास सब-कुछ था।

मूर्ति की प्राण प्रतिष्ठा की जाती है। इसमें तो कोई असंगति नहीं। प्रेम मन का परम संस्कार है। प्रेम से ही मूर्ति की प्राण प्रतिष्ठा होती है। प्रेम ही परम आनन्द है परम उद्दीपन है। यह इस प्रसंग पर श्याम ही सोच रहा था जैसे उसकी सधी हुई अँगुलियाँ वीणा पर चलती थीं।

विवशहीन प्राणी का यह बात पसन्द नहीं—'एक आनन्दमय मनुष्य से मिलना सो रुपये का नोट पा जाने से अच्छा है ! तो वह गम्भीर मुह बनाकर बैठी रही जैसे यह बात उसके गले न उतर रही हो।

मैंने कहा—इच्छा से दुख आता है ! वह हसकर बोली—क्या मेरी इच्छा पालन की बड़ है ? मैंने कहा—जो लोग इतिहास के प्रसंग बनते हैं उन्हें इतिहास लिखने का अवकाश नहीं होता। वह कनखियों से देखकर बोली—आजकल सूक्तियाँ रटी जा रही हैं तोते की तरह ?

आज दिन के समय मेरे साथ घूमते हुए इरा ने कह दिया कि उसका प्रेम मुझे समर्पित है। मैंने भी खोजती आँखों से उसके मन में झाँकने का यत्न किया था। तो क्या मैंने इरा को जीत लिया ? यह मेरी जीत है या मेरे संगीत की ?

पूनम रश्मियों से सागर की लहरों में जो उथल-पुथल हो रही थी उससे कहीं अधिक मादक-सी अनुभूति इरा के दिल और दिमाग को झकझोर रही थी। प्रेम भी विलक्षण वस्तु है। 'जीवन की सबसे प्रबल भावना है प्रेम !' यह बात इरा के मुह से निकल गई आज। और इसके उत्तर में मैंने कहा प्रेम करना मैं कब सहज था न आज। वह फिर बोली प्रेम के कारण ही इन्सान का भविष्य है ! प्रेम के बिना कुछ नहीं क्योंकि प्रेम के बिना न जीवन है न भविष्य !

आज न जाने क्यों इरा मेरे बचपन की बातें पूछती रही और यह भी मालूम करती रही कि मेरे पिता कहा मॉन्टेसेट की पीतल की मूर्ति कैसे बनाते हैं। यह भी पूछती रही कि गोविन्द इतना चतुर क्यों है और मैं कैसे भोली प्रकृति का हूँ। वह गुरुत्व के बारे में भी दूर तक पूछती रही। उनकी आत्मकथा की साहित्यिक विशेषताओं पर तर्क वितर्क करती रही। शायद वह मुझे समझने के लिए ही यह सब पूछ-सुन रही थी। कभी मेरी संगीत-साधना की प्रशंसा में खो जाती कभी यह यह कहकर गम्भीर हो जाती— 'राग रात आते हैं हमसे भी हैं ! फिर वह मुझे समझाती रही— मेरा दिल पत्थर का नहीं है। बाहर से मैं सदा

भौर साना की प्रेम-कथा क्या मैं कभी भूल जाऊंगा ?

दोपहर के समय धारी मियाँ और सोना की कथा सुनाई दरा ने। साहनी रागिना के रसिया थ धोरी मियाँ जो आधी रात की रागिनी है। वह मस्ती चली गई थी धारी मियाँ मुलतान म थ और उन्होंने टप्पा ईजाद किया था। लखनऊ की नतकी थी साना। मुलतान स चलकर धारी मियाँ लखनऊ आय। साना की ख्याति सुनकर आम थ। उसम मिल तो प्रेम हो गया। लोगो न साना स कहा—धोरी मियाँ तुम्ह दिल स प्यार करते हैं तो तुम उनसे कहो अपने सीने पर गरम-गरम तवे बाँधकर परीक्षा दें। धारी मियाँ न यह बात मान ली। गरम-गरम तव बाँधत ही व मर गए। उनके पीछे साना भी पागल हो गई। बहुत स लोग यह मानत हैं कि साहनी के ये पजाबी भाषा क बाल धारी मियाँ क ही रच हुए हैं जिन्हें उत्तर भारत के गायक आज भी गात हैं।

उसन सोहना क बोल मेरी डायरी म नोट कर लिए थ

जा व मियाँ केहीयाँ कीतीयाँ
तू साडे नाल बुराइयाँ !
असाँ हस्स हस्स तडडे नाल
यलडीयाँ लाइयाँ ! जा वे मियाँ
[ जा रे मियाँ, कसी की
तमन हमारे साथ बुराइयाँ !
हमन हस हसकर तुम्हारे साथ
प्रीत लगाई ! जा रे मियाँ ]

आधी रात का समय ता नहीं हुआ था। पास बैठा सोहनी का यह बोल गुनगुनाता रहा। डायरी म दोनों के बोल उसन लिख लिए थ। अब ता लगता था जस वह अपनी ही भाषा म रागिना गा रहा हो।

यह सोचने लगा—दरा ने आज धोरी मियाँ और सोना की कथा मुझ क्यों सुनाई ? शायद वह यही समझाना चाहता था कि अब गरम गरम तवे मन से बाँधकर परीक्षा दने का युग बीत गया। मैं भी ता

है इरा, जैसे मैं किसी रागिनी को समझता हूं। और जब भी रागिनी में शुद्ध स्वर लगाये जाते हैं तो वह पवित्र होती है।

यही तो मैं भी समझती हूँ। चिरकाल तक चलेगी हमारी कहानी। हम एक-दूसरे के साथ न्याय करेंगे। हम निर्माण करेंगे जिन मतवाले हाथों ने और विवेकशील दिमाग ने कभी यह त्रिमूर्ति बनाई थी।

मैंने कहा—क्या यह सच है इरा कि प्रेम आदमी को निर्माणशील बनाता है? यह कैसी अनुभूति है? सच्चे प्रेम में कभी तू-तू मैं-मैं की नौबत भी आ सकती है? यह मेरा दिल न मानता इरा! यही देखना होता है कि रागिनी में उसीके सच्चे सुर स्वर लग रहे हैं।

वह बोली—भविष्यवक्ता होती है सच्ची रागिनी। वैसा ही प्रेम है।

मैंने कहा—अभी और देख लो इरा! कहीं अन्धेरे में भूल न हो जाय।

वह बोली—मैं किसी फिल्म के साउण्डट्रैक पर साइन तो नहीं कर रही। मैं कोई रोल नहीं पढ़ रही।

यहाँ और पूनम की चाँदनी थी। सागर अपनी मस्ती में बोल रहा था। उन लहरों से बातें करने लगा—इरा का स्वर अति मधुर है। और इस के मधुर स्वर में एक राग गहरा है सागर की लहरो! बहुत जल्द हम एक से दो होकर रहेंगे।

उसने चाँद की ओर देखा।

चाँद मानो स्वीकृति में मुस्कराया।

सागर की लहरें हँस पड़ीं।

'क्या मेरी बातों में तुम्हें कोई असंगति दिखाई दी सागर की लहरो?"

सागर की लहरें फिर हँस पड़ीं।

मैं इरा से प्रेम करता हूँ सागर की लहरो! इस मानो-व्यापार

हूँ इरा जब मैं किसी रागिनी को समझता हूँ। और जब भी रागिनी में शुद्ध स्वर लगाये जाते हैं तो वह पवित्र होती है।

यही तो मैं भी समझती हूँ। विश्वास तब बनेगी हमारी कहानी। हम एक-दूसरे के साथ न्याय करेंगे। हम निर्माण करेंगे जब कलाकारों हाथों ने और विवेकवान दिमाग ने कभी यह त्रिमूर्ति बनाई थी।

मैंने कहा—क्या यह सच है इरा कि प्रेम आदमी को निर्माणशील बनाता है? यह कभी अनुभूति है? सच्चे प्रेम में कभी तू तू मैं-मैं की नौबत भी आ सकती है यह मेरा दिल नहीं मानता इरा! यही लगता होता है कि रागिनी में उसीके सच्चे खरे स्वर लग रहे हैं।

वह बोली—भविष्यवक्ता होती है सच्ची रागिनी। वैसा ही प्रेम है।

मैंने कहा—अभी और देख लो इरा! कहीं जल्दी में भूल न हो जाय।

वह बोली—मैं किसी फिल्म के कान्ट्रेक्ट पर साइन तो नहीं कर रही। मैं कोई सौदा नहीं पटा रही।

चहुँ ओर पूनम की चाँदनी थी। सागर अपनी वाणी में बोल रहा था। श्याम लहरों से बातें करने लगा—इरा का स्वर अति मधुर है। और इरा के मधुर स्वर में एक खास गहराई है सागर की लहरो! बहुत जल्द हम एक मन हो होकर रहेंगे।

उसने चाँद की ओर देखा।

चाँद मानो स्वीकृति में मुस्कराया।

सागर की लहरें हँस पड़ीं।

क्या मेरी बातों में तुम्हें कोई असंगति दिखाई दी सागर की लहरो?

सागर की लहरें फिर हँस पड़ीं।

मैं इरा से प्रेम करता हूँ सागर की लहरो! इरा मानो-बाजार

म रहती हुई भी मीना-बाजार म खो नहीं गई। वह उसस अलग है। हमारे बीच कोई दीवार न होगी—न बनावट न धोखाधड़ी। हमारी भाषा दाम्पतीत को पकड़न का जतन करेगा। एक-दूसर को धन्यवाद दन की जरूरत न होगा। इतिहास के पदचिह्न कोई नहा मिटा सकता। साधना फलवती होकर रहती है, ऋतु-चक्र की तरह चलती है। सुन रही हो न सागर की लहरा ?

सागर की लहरें फिर हस पड़ी। रात आधी स ज्यादा बीत चुकी थी। गाब उठकर खड़ा हो गया और अलसाई आंखा और थके परों से मरीन ड्राइव की ओर चल पड़ा।



# सोलह

जयन्त ने पुण्य का भागी होने की ठान ली थी। इरा और दास की जोड़ी बनने में अब अधिक देर न हो इसके लिए उसने एक स्कीम बनाई। उसकी कोशिश थी कि बात सभी सुनें जब विवाह हो जाय।

इरा हमारे मेहमान तब तक रहेगी डार्लिंग! उसने अपनी पत्नी से कहा हमारा तो लाभ-ही-लाभ है। यह जोड़ी हमारी फिल्म कम्पनी का ही पहल किया करेगी।

पर हम स्वार्थ की दृष्टि से ही क्यों देखें?

स्वार्थ की आरती उतारने वाले हम अकेले तो नहीं। बिजनेस की बात तो देखनी ही पड़ती है। वह आत्मा के पागर में लिपा है यह कमन डार्लिंग!

आत्मा के पागर की भी एक ही रही! उसकी हम पर्वा नहीं छोड़ो यह बात। हम अपनी पिक्चर का काम अब धूमधाम से शुरू कर देना चाहिए।

पिक्चर का नाम तो मैंने सोच लिया।

क्या?

जालन्धर।

जालन्धर तो पंजाब का एक नगर है न!

तो तुमने नहीं सुनी जालन्धर की कहानी? यह एक अति पुराना कभी प्रकाश हुआ है। शिव के तृतीय नेत्र की अग्नि में उसका जन्म

रखा था।"

'वह कैसे ?'

शिव के दर्शनार्थ एक बार इन्द्र कैलाश गये। वहाँ एक भयंकर पुरुष बैठा देखा। इन्द्र बोले—तुम कौन हो? उत्तर न पाकर इन्द्र ने उस पर वज्र प्रहार किया। इस प्रहार से उस पुरुष का कण्ठ नीला पड़ गया।

क्या स्वयं शिव ही था वह पुरुष ?

बिलकुल ठीक। हाँ तो वज्र-प्रहार से शिव का भाल स्थित तृतीय नेत्र भी खुल गया और अग्नि की ज्वाला निकलकर इन्द्र को भस्म करने लगी। इन्द्र अपनी रक्षा के लिए प्रार्थना करने लगे।

'बड़ी मुश्किल से बचे होंगे। पर तुम तो जालंधर की कथा सुनाने चले थे।

'सुनो तो। शिव ने वह अग्नि सागर में फेंक दी। उससे एक बालक उत्पन्न हुआ। बुरी तरह रोने लगा वह बालक। सारा संसार बहरा होने लगा। बालक की रक्षा हेतु ब्रह्मा आये। ब्रह्मा ने उसे गोद में लिया। बालक ने इस जोर से ब्रह्मा की मूँछ खींचनी शुरू की कि ब्रह्मा की आँखों में पानी आ गया। ब्रह्मा ने उसका नाम जालंधर रखा और वर दिया कि शिव के अतिरिक्त उसे कोई नहीं मार सकेगा।

जय जालंधर ! उवगा हँस पड़ा।

एक मत यह भी है कि जालंधर की उत्पत्ति गंगा तथा सागर के संगम में हुई था। पैदा होते ही जालंधर अत्यन्त भयानक स्वर में रोने लगा। ब्रह्मा ने उसे असुरों का राज्य दिया। फिर जालंधर ने इन्द्र को परास्त करके वृन्दा नामक कन्या से विवाह किया।

'जैसे धावन इरा से विवाह करेगा। उवगा फिर हँस पड़ा।

'जालंधर के अत्याचारों से तंग आकर देवताओं ने विष्णु से प्रार्थना की। लक्ष्मी रोकती रही पर विष्णु गये। बहुत दिन तक युद्ध चला। अन्त में प्रसन्न हो विष्णु वरदान लेकर घर आए। यहाँ

म जालन्धर की कथा म एक मोड आता है। जालन्धर न नारद स पार्वती की सुन्दरता सुनी और उसके मन में यह इच्छा बलवती हो उठी कि पार्वती का छीन लिया जाय। निशुम्भ शुम्भ कालनेमि आदि राक्षसों को साथ ले जालन्धर ने कैलाश पर धावा बोल दिया।

विवाह की इच्छा कितनी बलवती होती है!

शिव की सना म पार न पाकर गान्धर्वी विद्या से शिव को मोहित कर स्वय शिव रूप धारण कर जालन्धर पार्वती क पास गया। पार्वती को पता चल गया कि यह राक्षस है। वह गुप्त होकर विष्णु की शरण म चली गइ। जालन्धर को वरदान था कि जब तक उसकी पत्नी का पतिव्रत धर्म कायम है कोई उसे मार नहीं सकेगा। विष्णु ने जालन्धर का रूप धारण करके जालन्धर की पत्नी का सतीत्व नष्ट किया। पता चलने पर वृन्दा न विष्णु का शाप दिया कि त्रता युग म उनकी पत्नी रावण द्वारा अपहृत की जायगी और वह वन-वन भटकते फिरेंगे। वृन्दा न अपने पति को प्राप्त करने के लिए एक स्थान पर बठकर घोर तपस्या की। उस स्थान का नाम वृन्दावन हो गया। एक बार वृन्दा को जालन्धर के ध्यान हुए और अन्त म विष्णु न चक्र स जालन्धर का सिर धड स अलग कर दिया। जहाँ जालन्धर गिरा वहाँ सर अपूर्व तेज प्रकट हुआ। वह तेज भी शिव के तेज म मिल गया। वृन्दा अग्नि म प्रवेश करे इसके सिवा वह बचारी कर ही क्या सकती थी? कहो कैसी रहेगी यह कथा हमारी अगली फिल्म के लिए?

'तो तुम भी पौराणिक फिल्म बनान की सोचन लगे? यह काम तो और बहुत स लोग कर रह हैं। मैं पूछती हूँ इसम सिद्ध क्या होगा?

पसे आयेंगे धडाधड। और क्या सिद्ध करना चाहती हो?

'अभी पत्नी धर्म आने। इसम दरा को वृन्दा की भूमिका म पन करोग क्या? मैं तो सोच भी नहीं सकता कि धर्मपत्नी इस तरह की फिल्म म संगीत तन को राजी होगा।

क्या जय जालन्धर' नाम क्या रहगा? खाली जालन्धर तो

ठीक नही रहेगा।

नाम का सवाल नही। नाम तो लिफाफा है। मैं पूछता हू लिफाफे के भीतर चिट्ठी क्या होगी ?

तो तुम्हारा क्या सुभाव है ?

सुभाव मेरा नही इरा का है।

वह क्या कहती है ?

'कल रात एक जगह मिल गई थी इरा। बता रही थी कि वह दास के साथ एलिफण्टा देखने गई थी। कह रही थी कोई पहली बार तो नहीं देखी एलिफण्टा पर इस बार बहुत आनन्द आया। और वह कह रही थी—जयन्त भाई को अब ऐसी पिक्चर बनानी चाहिए जिसमे बम्बई की कथा बोल उठे यानी बम्बई का गत दो सौ वर्ष का इतिहास—कैसे बम्बई का जन्म हुआ कैसे वह बडी हुई।

बात तो ठीक कहती है इरा। पर सवाल तो पैसे का है डार्लिंग। पीछे भले ही यह पिक्चर हाथ में ले सकू। पहले तो 'जय जानेश्वर' ही बनानी होगी।

डार्लिंग पौराणिक दलदल में एक बार फंस गए, तो फिर इससे बाहर नही निकल सकोगे। क्यो नहीं बम्बई की कहानी में फिरगी को शैतान के रूप मे दिखाते ?

बिना यह समझे कि इस बात में कोई तुक भी है या नही पति पत्नी हस पडे। फिर उर्वशी ने नौकर को आवाज दी कि वह खाना लगाए।

पक्की रही न यह बात ? उर्वशी ने हसकर कहा कल इरा मिसिज दास बनेगी।

कृष्ण पक्ष की रात में सागर की लहरें उतनी चचल नहीं रह गई थीं जितनी पूनम की रात को थीं।



# सत्रह

मैना के मन में धुकधुकी-सी हो रही थी कहीं सचमुच इरा को कोई फुसलाकर न ले जाय। सवेरे से ही उसकी दाईं आँख फड़क रही थी। उसे राम बुरा तो न लगता था पर मनोज और राम का क्या मुकाबला! सात हजार का कान्ट्रेक्ट करके राम ने लुटिया ही डुबो दी थी। इससे तो यही अच्छा था कि मुफ्त ही सखा-समिति का सदस्य कर डालता। उसे उसकी पर मां बहुत क्रोध आ रहा था—बनिये की बनियाइन! उसने मन-ही-मन उसको धिक्कारा—सेठ की सेठानी बनने के ये लच्छन! कोई बात हुई भला! बेचारे राम को ठग लिया!

वह इरा के कमरे में गई। इरा बाहर जाने की तैयारी कर रही थी। नाक से ऊपर तक आज इरा को गोरे रंग की गुड़िया बनी देखकर मैना बोली, इरा यह क्या स्वाँग रचा है आज?

इरा हँस पड़ी।

हँसो नहीं, ठीक-ठीक बताओ।

आज एक जगह शूटिंग है। मैंने सोचा वहाँ जाकर हीरोइन बनने के बजाय यहीं सारा मेक अप कर डालूँ!'

मैना खुश हो गई। उसने अपने मन को समझाया। मैं तो यों ही डर गई था। इरा मेरी है, मुझसे पूछे बिना यह कहीं नहीं जा सकती। फिल्म में सौ बार हीरोइन बना है। यह तो धन्धा है। फिल्म का मेक अप यही चाहता है। मैं भी तो पहले फिल्म के पर्दे पर उतर आई हूँ।

भला ठीक है।

उसने इरा का मन जानने के लिए गस की प्रशंसा शुरू कर दी।

इरा ने नाक-भौं चढ़ाकर अभिनय किया।

'क्यों गस तुम्हें पसन्द नहीं ?'

'बिलकुल नहीं।'

'क्यों उसमें क्या बुराई है ?'

'उसका चाल भी देखने लायक है। मैं उसके साथ हर राज तो नहीं चल सकूंगी। देखा नहीं था उस दिन मुहूर्त के मुहूर्त पर। किस तरह सारा हमारी तरफ आँखें फाड़ फाड़कर देख रहे थे।'

मना का मन-मयूर नाच उठा। उसे यह समझते देर न लगी कि इस जन्म में तो गस उसका इरा पर जादू नहीं डाल सकेगा। इरा मेरी है मेरी ही रहेगी। फ़िल्म की रंगीनियाँ बनी रहें। फ़िल्म की रंगरलियाँ ही एक एक्ट्रेस की सफलता की सीढ़ियाँ हैं। फ़िल्म के मौज-मेलों में ही हमारे लिए बरकत का सामान है। फ़िल्म की दुनिया खुल-खजाने खुशियाँ बाँटती है।

'तुम्हारे मन पसन्द का आदमी है मनोज। क्यों इरा ?'

इरा लजाई नहीं। दर्पण के सामने खड़ी मेक अप करती रही।

'मेक अप का भी एक हिसाब रहता है न! ऐसे ही हमारी परम्परा है। किसी की घर वाली बनकर एक्ट्रेस बनना कठिन है। घर-गृहस्थी चलाये या ऐक्टिंग करे।'

इरा मुस्करा दी जैसे माँ के उपदेश पर स्वीकृति की मुहर लगा रही हो।

'यह कान्ट्रैक्ट डेढ़ लाख का किया है। अगला दो लाख से कम न हो। तुम्हें तो यही रखना चाहिए। एक मैं हूँ। पचहत्तर हजार का कान्ट्रैक्ट मुश्किल से मिला। उम्र-उम्र की बात है। मैं समझती हूँ कि मैंने फिर भी कुछ कमाया इरा।'

इरा ने नाक भौं चढ़ाई जैसे माँ का वार्तालाप उसे खल रहा हो।

माँ का प्यार तुम्हें अब भारी लगने लगा ! मना न व्यंग्य के बाण-रूपी बाण छोड़े तुम मुझसे अलग रहने की बात सोच रही हो बहुत दिनों से यह मैं देख रही हूँ।

'शायद !' इरा मुस्कराई।

'शायद क्या यही बात है। मैं साफ देख रही हूँ।

'तो मेरा सिंगार तुम्हें अच्छा नहीं लगता माँ ?'

'यह बात नहीं है बेटी !' माँ ने आवाज में नरमी लाकर कहा 'सुना नहीं ! माँ मारे भी और रोने भी न दे।'

'मैं तो अपनी राह चली जा रही हूँ माँ ! तुम मारो चाहे प्यार करो। राह मुझे बुला रही है। राह की पुकार मैं कैसे अनसुनी करूँ ?'

माँ ने इरा की ठोड़ी उठाकर प्यार जताया जाओ शूटिंग में देर हो रही है बेटी !'

ड्राइवर तैयार था।

इरा नीचे जाकर कार में बैठ गई।

'कौनसे स्टूडियो में चलना है ?'

'पहले जयन्त दमाई के घर चलो—मलाबार हिल !'

कार शीघ्र ही हवा से बातें करने लगी।

इरा ने आगे की राह तय कर ली थी। पीछे की बात पीछे आगे की बात आगे। बचपन में माँ कहा करती थी न—तेरा दूल्हा आयेगा लाल घोड़े पर चढ़कर ! अब मैं दुलहिन बनी स्वयं अपने दूल्हे के पास जा रही हूँ। अपना ही दूल्हा चुन लिया गया। मीना-बाजार में हर चीज मिलती है—दूल्हे की भी क्या कमी ? नीले घोड़े पर चढ़कर दूल्हा उसके घर नहीं आ पाया था। कार पर चढ़कर दुलहिन ही दूल्हे के पास जा रही है ! और इरा मन-ही-मन कह रही थी—ब्याह के गीतकार गायक तेरी जय हो ही जय ! ओ री ओ ब्याह की शहनाई तेरी मंगल रागिनी की जय हो जय !



# अठारह

ड्राइंग-रूम आज पूरी तरह सजाया गया था।

जयन्त दिल से नहीं चाहता था कि उसके घर कोई ऐसा-वैसा नाटक खेला जाय।

पर उर्वशी ने उसे मना लिया था कि इरा और यश की जोड़ी बनने में सहायता देकर उन्हें अपने काम में भी आसानी हो जायगी। इरा हमारे अहसान तले दब जायगा। उर्वशी मुस्कराई।

और यश ?

'वह भी यही सोचेगा कि हमारे ही घर उसे उसकी इरा मिली।'

जयन्त को इस व्यापार में लाभ-ही-लाभ दिखाई दिया।

बाहर आँगन में वेदी सजाई गई थी। पण्डित विवाह की तैयारी कर रहा था। उसने फिर आवाज दी, दुलहिन अभी तक नहीं आई ?

सब बड़े हैरान थे। यश का चेहरा तो बहुत उतरा हुआ था। कहीं इरा ने अपना इरादा बदल तो नहीं लिया ? बड़ी भद्द होगी। उसने सोचा किस झंझट में पड़ गया। इससे कहीं अच्छी बात होती कि मैं बरकना चला जाता और पंचानन को संगीत सिखाता।

तुम घबराओ मत ! गोविन्दन ने यश की ओर देखा, इरा तो अब तुम्हें मिलकर ही रहेगी। इरा पीछे हटने वाली लड़की नहीं। सारी बात उसके फैसला करने की थी, वह उसने कर लिया। तुमने मेरा बात नहीं मानी। मैंने तुम्हें अपना आशीर्वाद दे डाला। मैं हूँ

गोविन्दन अवतार ! वह कहने-कहते हंस पड़ा मेरी बात आज तक झूठ नहीं हुई। मैं हूं त्रिकालदर्शी। मैं देख रहा हूं इरा अपने घर म चल पड़ी है।

उवशी के घर से तीन मकान छोड़कर एक फ्लैट दास के लिए ठीक किया जा चुका था। इस काम म उवशी ने ही मदद दी थी। उसी ने पूरा सामान जुटाने म हाथ बटाया था। यह बात इरा से छिपा कर रखी गई थी। दास का पक्का इरादा था कि वह इरा को चौंका करके उसे अपने उसी मकान पर ले जायगा।

नाच से किसी ने पुकारा।

दास ने नीचे जाकर कार का दरवाजा खोला।

दास का हाथ पकड़े लाल कपड़ों म सजी इरा कार से नीचे उतर आई।

जब वे ऊपर पहुंचे तो गोविन्दन ने हंसकर कुछ कहना चाहा। हाथ के सकेत से इरा ने उसे रोक लिया।

खानकनी से नीचे झुककर इरा ने अपने ड्राइवर से कहा तुम चलो। मैं इन लोगों के साथ स्टूडियो चली जाऊंगी।

ड्राइवर चला गया तो इरा भी दान म जान आई।

गोविन्दन बोला मैं हू गोविन्दन अवतार ! इरा देवी तुमने आने म दस मिनट की भी देर की होती तो विवाह का मुहूर्त टल जाता। और वह अपनी बात पर स्वयं ही हंस पड़ा।

दास कुछ न बोला। वह इरा की ओर देखता रह गया। पहले तो कभी इरा इतनी सुन्दर नहीं लगी थी।

आज तो इरा पूरी दुलहिन लग रही थी !

इरा की एक एक अदा नई थी एक-एक बात नई थी। दास एक टक देखता रहा। अब उस बरबस जाकर पचानन का सगान सिखाने की बात बिसर गई थी। इस रूप-गरिमा के सम्मुख बेचारे पचानन की क्या बिसात ! आज मेरी मां होती यहीं तो अपना बनने वाली बहू को।

दखती ही रह जाता।

उवशी न इरा की ठाडी उठाकर कहा 'घर स पूरा मक-श्रप करक आयागी यह ता हम आशा न थी।

यह रूप यह यौवन! गोविन्दन हस पडा, मैं हू गोविन्दन अवतार! अरे गवना महाराज! क्या सोच रहे हैं श्रीमान ' दुलहिन वही नहा जो बाहर से नजर आ रही है। दुलहिन तो मन के भीतर छिपी बठी है। भोली भाली मिट्टी स उगा है दूल्हा हमारा! और चवन मिट्टी स उगी है दुलहिन। कहते-कहते वह लोट-पोट हो गया।

आँगन स पण्डित न टेर लगाई दुलहिन तो आ गई। अब क्या दर है?

अब कुछ देर नहा। उवशी न उत्तर दिया हम अभी आ रहे हैं। पहल दुलहिन को उसका रूप दिखा दें दपण म।

इरा का मुख ललौहा पड गया। लाज स उसक कानों की लावें तक ललौंही हो गइ।

जयन्त शान्त प्रसन्न मुद्रा म खडा था। वह बिलकुल चुप था।

मियाँ-बीबी राजी तो क्या करगा काजी! जयन्त भी चुप न रहा।

इरा क जूडे पर उवशी न फूल लगाना चाहा। गोविन्दन बोला "मैं हू गोविन्दन अवतार। क्या दुलहिन नग सिर बठगी जो उसक जूडे पर फूल लगाया जा रहा है? दुलहिन का फूल है दूल्हा सा हाजिर है। उगो शास्त्र! अब विवाह म देर नहा। पण्डित का तग मत करो। विवाह का मुहूर्त टल नहा सकता। फिल्म के मुहूर्त से कहीं पवित्र है विवाह का मुहूर्त!

इरा का हसी न आई, न वह मुस्कराई। लाज-लजी-सी दपण के सामन खड़ी रही। उस उसका रूप दिखाया जा रहा था दपण म।

कने क गाछ काट-काटकर जाने कहाँ-कहाँ स लेता आया था गोविन्दन। चौकी सजाने की उसी की जिम्मेवारी थी। दूल्हा-दुलहिन को एक साथ चौकियों पर बिठाकर पण्डित उन्हें आचमन कराने लगा।



# उन्नीस

'गुस्य' की शूटिंग चल रही थी। मना को पहली बार फिल्म के परदे पर उतरते शुरू-शुरू में कुछ संकोच भी हुआ था। पर अब तो गाड़ी चल निकली थी।

आज वह जल्दी ही चली गई। जहाँ वह बैठी थी, स्टूडियो में कुछ और लोग भी बैठे थे। पास ही खड़े थे मनोज सान्याल और जयन्त देसाई।

'मनोज बाबू, इरा तो अब आपके हाथ से गई!' सहसा जयन्त के मुँह से निकल गया।

मना ने यह बात सुनी तो पास आ गई। मनोज और जयन्त देर तक बातें करते रहे। मना पर अगले दृश्य की तैयारी में व्यस्त थी।

जयन्त ने छूटते ही यह खबर सुना डाली, 'इरा का ब्याह हो गया।'

'किस के साथ?' मनोज चुप न रह सका।

'हाँ, दत्त के साथ!' जयन्त को कहना पड़ा।

मनोज का रंग फीका पड़ गया।

जयन्त ने यह खबर तो सुना दी, पर पीछे उसे पछतावा हुआ। यह बात तो मना तक जा पहुँची थी और अब स्टूडियो में हर कोई आँखों-ही-आँखों में इसी को दोहरा रहा था। उषा ने जयन्त से बार-बार कहा था कि वह आज शाम की बात आज रात को अवश्य पचा जाए और स्टूडियो में किसी के कान में इसकी भनक न पड़ने दे। मैं इतनी-सी बात न पचा सका। उषा जी सुनेंगी तो क्या कहेंगी?

मना ने पास आकर कहा 'चुप क्या हो गए जयन्त भाई ? सारी बात बताइये न ! कहाँ ब्याह हुआ ? कितनी शहनाइयाँ बजी ? कौन भाग्यवान दूल्हा मिला है मेरी इरा को ?

जयन्त झेंप-सा गया मैंने तो यह खबर उड़ती चिड़िया से सुनी।

'खबर सुनाकर वह चिड़िया कहाँ उड़ गई ?

क्या तुम्हें नहीं बताया था इरा ने ?

मुझे वह क्यों बताने लगा बेटा ! जमाना ही ऐसा है। मुझसे पूछती तो कोई अच्छी राय ही देती।

'यह तो ठीक है। माँ हमेशा बेटी को अच्छी राय ही देती है।

सागर धरती और पहाड़ से कुछ कम बूढ़ा नहीं इन्सान ! जयन्त ने ज्ञान बघारा जितना बूढ़ा है इन्सान उतनी ही बूढ़ी है ब्याह की परम्परा। अच्छा तो यही है कि बेटी माँ से पूछकर यह कदम उठाये। पर वह किसी कारण ऐसा न कर सके तो भी क्या बुरा है ? ब्याह तो जरूरी है। मैं तो हालीवुड में रहा यूरोप का चप्पा-चप्पा छान मारा। हर जगह यही देखा। हर जगह ब्याह की शहनाइयाँ सुनी। शहनाइयाँ नहीं तो कोई और बाजा। सब ठीक हो जायगा। इरा तो बहुत समझदार है। शक्ल बुरी नहीं। दूल्हे के चुनाव में पहला हक तो दुलहिन का ही होना चाहिए। ब्याह ही जीवन का आनन्द है। सारी दुनिया में हर कहीं लड़कियाँ ब्याह करती हैं। हर फ़िल्म में कहीं-न-कहीं यही नुस्खा रहता है। इसके बिना कहानी बनती ही नहीं।

'उसने मुझसे पूछा क्या नहीं ? झूठ बक दिया। बोली—घर से दुलहिन का मेक अप करके जा रही हूँ ताकि स्टूडियो में देर न लगे। मैं क्या जानती थी कि यह फ़िल्म के लिए मेक अप नहीं, वह सचमुच ही दुलहिन बनकर जा रही है।'

मना बातें करते करते उदास हो गई। अब तक इरा मेरी सेवा को अपना आदर्श बनाये बैठी थी। अब वह पराई हो गई। आज तक वह जिस डगर पर चल रही थी, उससे हट गई। नये साथी का प्यार इरा

को मुबारक ! पर मैं क्या करूंगी ? उसकी पीड़ा पाताल तक चली गई।

'बारात को देखकर तो हर लड़की खुश होती है।

सो तो ठीक है।

वह गुड़िया का ब्याह रचाती है।

हाँ जयंत भाई !

तो फिर ?

तो फिर' का ही तो सारा झगड़ा था। माँ की लोरी में दूल्हे की कल्पना घुली रहती है। एक कश्मीरी हाथों से मना ने यह गीत सुना था—ब्याह का गीत जिसमें कश्मीरी स्त्रियाँ गाती थीं हम सड़कों पर तुम्हारे लिए कपूर बिछा देंगी। ऐ इश्क के भौंरे क्या तू आ पहुँचा अपनी लता को लिवा ले जाने के लिए ? यहाँ तो उलटी बात हुई लता अपने आप इश्क के भौंरे के पास चली गई। उसकी कल्पना में मदन बाबू का चेहरा उभरा। वह भी तो इश्क का भौंरा बनकर आये थे मेरा संगीत सुनने। फिर वह हमेशा के लिए मेरे हो गए। एक बार गये भी तो घर वालों से नाता सब रिश्ते तोड़कर आये मेरे होकर रहे। उसी इश्क के भौंरे की निशानी है इरा। उसी की निशानी है दामर। दामर को पता चलेगा तो रो रोकर आँखें सुजा लेगा। वह अपनी दीदी के बिना कैसे रहेगा ? मना को मदन बाबू की बातें याद आती हैं। वह कहा करते थे—स्त्री माँ है। बड़े-बड़े अवतार भी उसी की कोख से जन्मे। मदन बाबू यह भी कहा करते थे—जब मेह तब घास। जब घास तब प्रजा सुखी। जब प्रजा सुखी तब ऐश। जब ऐश तब जुल्म। जब जुल्म, तब कहर। जब कहर तब तोबा। जब तोबा तब मेह ! गाड़ी का चक्कर चलता है। यह सदा से चलता आया है चलता रहेगा। मदन बाबू के साथ मना का ब्याह हुआ था। वह भी बैठी थी मदन बाबू के दायें हाथ वाली चौकी पर ! उसने भी अग्नि के सामने भाँवरें ली थीं। पण्डित ने आशीर्वाद दिया था। मदन बाबू के

सामने मैं वसे गान में लिपटकर बठी थी नाज नजी-सी, जसे दूल्हे ने इससे पहले दुलहिन का कभी नहीं देखा था। वह सब क्या था ? एक अच्छा-खासा नाटक ! वसा ही नाटक अब मदन बाबू की बटी ने किया। पर उसने अपनी माँ की तरह नहीं किया। वह उलटी चाल चली। सदा सुहागिन रहो बटी ! युग-युग बना रहे तेरा सुहाग ! पर माँ स पूछ लिया होता। माँ के मुँह पर तमाचा मारकर तो न गई होती ! कसे कह दिया मुँह बनाकर—स्टूडियो में दुलहिन का टक' है आज ! दुलहिन का टेक है ! दुलहिन ! अब दुलहिन बनन का मजा चख लेगी—दूल्हा की गुलाम ! उम्र भर की गुलाम ! आँखों पर हाथ रख रखकर पहले का आजादी को याद करेगी। न करे तो मेरा नाम मना नहीं !

स्टज पर अगल दृश्य की तैयारी पूरी हो चुकी थी और शूटिंग चल रहा था। मना अभिनय कर रही थी पर मन की रग भूमि पर सघप चल रहा था। मुक्तिबोध ने गुरुदेव रुद्रपदम् का मेक अप करने म कमाल कर दिया था। एक ओर गुरुदेव का शिष्य खल बठा वीणा पर नित नित का अभ्यास कर रहा था। खल की रोल एक नय युवक को दी गई थी। और अन्नपूर्णा के मेक अप म मना भी स्टेज पर चली गई। मना को अपना डॉयलाग पूरी तरह याद था। यह वह प्रसग था जहाँ गुरुदेव की पत्नी अन्नपूर्णा यह शिकायत करती है कि अपने बेटे गोविन्दन को तो उन्होंने पूरा प्यार न देकर घर स भगा दिया और इस पराय पुत्र खल पर व्यथ ही माथा-पच्ची कर रह है। और इस पर गुरुदव का यह उत्तर— एक परम्परा को पुत्र आगे बढाता है एक को शिष्य ! बेटे न सगीत नहीं सीखा तो क्या शिष्य भी न सीखे ? और फिर अन्नपूर्णा की त्रिया-हठ और खल्लों के विष में बुझे बाण !

इर तक फाइनल रिहसल चला फिर असली शूटिंग शुरू हुई। मना सोच रही थी—इरा गिरा तो किस पर गिरा ! उधर टक' की आवाज पड़ी इधर मना बहोश होकर सेट पर गिर पड़ी।

की तबियत थोड़ी सभल गई।

तुम अकेली आई हो ?

हाँ।'

दास क्या नही आया ? क्या मुझसे डर लगता है ?

वे आना तो चाहते थ पर मैं उन्हें लाई नही।

इतने म शकर न आकर कहा माँ दीदी रूठ जानती है। जीजा जी भी आये हैं।

माँ की आँखें चमक उठी।

इरा उठकर दास को लेती आई। दास ने माँ के चरण छू लिये।

'यह सुहाग घड़ी बनी रह ! माँ न आशीर्वाद दिया यह जोडी सदा बनी रहे। बठो बटा ! मेरे पास बैठो।

माँ को पता लग चुका था विवाह नियमपूर्वक जयन्त दसाई के घर हुआ। उनकी स्वय आकर बता गई थी क्षमा माँग गई थी।

माँ के मुख पर सहानुभूति और प्रीति के फूल खिल उठे। माया अब भी तप रहा था पर मन म ठण्ड पड गई।

सुख को बुलाओ तो सुख पास आता है ! माँ न जसे अपने अनुभव की गठरी खोल दी राग रागिनियों के सुरो वाली बात है। एक राग म और सुर लगते हैं दूसर म और। बँधे-बँधाये सुर लगते हैं हर राग म। हालाँकि वही सात सुर हैं। फेर-बदल करके अलग अलग सुरो के जोडे बनाये उस्तादों ने। अनेक लडके हैं अनेक लडकियाँ। जोडा किसी किसी की ही बनती है। मन-मरजी की बात है। दुनिया को बकने दो। कौन किस पर खुश है यहाँ ! जितने मुह उतनी बातें। तुम सच्चे तो सारा जहान सच्चा। '

ज्यादा न बोलो माँ ! इरा न समझाया माथा फिर तप जायगा।

दास ने मुस्कराकर इरा की हाँ में-हाँ मिलाई।

अब क्या तपेगा माथा ? पर एक बात है दास बटा ! यह घर

